हिंडोली पुरकी प्रजा, जुगल स्वामि सिर जोय ॥
सैनय दम्म सोलह सहँस१६०००, नजरि किन्न नत होय२६
नयपटु सबन बिसासि नृप, किय बुंदिय सिर कुच्च ॥
बजि सिंधुव डाहल बिसम, इम हंकिय मन उच्च ॥२७॥
नंदराम इततैं निकसि, सहँस पंच ५००० सिख संग ॥
पहुमी दब्बत पक्खरन, अब्भैं घसत उतंमंग ॥२८॥
बिपरदल आवत बीचड़ी, मिलिग आनि ताजि मोह ॥
गज्जरके घरियार गति, लग्ग्यो बज्जन लोह ॥२९॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम७राशौ भूभृदुम्मेदसिंहश्रीपुष्करद्वितीयो २ द्वाहकरणदलेलसिंहसहितकूर्मराजजयपुरगमनखत्रिशिवदाससुतनन्दरामबुंदीस्थापनहड्डेन्द्रभणायनगराऽऽगमनसपत्नजनन्यभिवादनतत्रैवराज्ञीनिवासनस्वयंबुन्दीविजयार्थसज्जीभवनहिंडोलीनगरसेनाप्रपतनद्वादश १२ खेटमैणासार्थस्वामिचरणपतनविजयार्थप्रस्थानबीचड़ीग्रामसीमाशत्रुसैन्यमिलनं त्रयोदशो १३ मयूखः ॥ १३ ॥　　॥२९४॥

प्रायोब्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

---

१माथे पर दलेलसिंह और उम्मेदसिंह दो स्वामी देखकर २ नीति सहित रुपये ३ फूककर ॥ २६ ॥ २७ ॥ ४ आकाश को ५ मस्तक से घिसता हुआ अर्थात् जिसका मस्तक ब्रह्मांड से लगा हुआ ॥ २८ ॥ ६ ग्राम का नाम है ॥ २९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, भूपति उम्मेदसिंह का पुष्कर में दूसरा विवाह करना १ दलेलसिंह सहित ईश्वरीसिंह का जयपुर जाना २ शिवदास खत्री के पुत्र नन्दराम को बुन्दी में रखना ३ उम्मेदसिंह का भणाय नगर में आकर अपनी सोतेली माता को नमस्कार करना ४ वहां राणी को रख कर अपनी बुन्दी को विजय करने को सज्ज होना ५ हिंडोली में सेना का पड़ाव होकर बारह खेड़ों के मीणों का स्वामी के चरणों में गिरना ६ विजय के अर्थ गमन करके बीचड़ी नामक ग्राम में शत्रु सेना से मिलने का तेरहवां १३ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ चौरानवें २९४ मयूख हुए ॥

॥ चटकप्लुत ॥

दुवर सेन बग्ग लीनी, *कलि कोप अंख कीनी ॥
फन सेसनाग फुट्टे, †दिग्गदंति दंत तुट्टे ॥ १ ॥
बरकी बराह दड्ढा, गिलि अंग कुम्म ठड्ढा ॥
दिगपाल कंप लग्गे, [1]पुट इन्द्र१४ भीति भग्गे ॥ २ ॥
सब सिंधु[2] सेतु लुप्पे, कलि[3] जानि बीर कुप्पे ॥
सिवकी समाधि जग्गी, नवमौल आस लग्गी ॥ ३ ॥
कइलास छोरि काली, चढि सिंह संग चाली ॥
चउसट्ठि६४ चौंकि आई, घन मंडि नच्च धाई ॥ ४ ॥
दुवपंच५२ बीर दोरे, जव डाकिनीन जोरे ॥
कलि[6]कार मोद पग्गे, महती बजान लग्गे ॥ ५ ॥
गुन अच्छरीन गाये, अति मोद झुंड आये ॥
[8]नभ गिद्धनीन छायो, रवि रेनुमैं लुकायो ॥ ६ ॥
चहुवान बाजि[9] नक्खे, लखि आखु[10] जानि तक्खे[11] ॥
किलकार बीर बज्जी, समसेर मार सज्जी ॥ ७ ॥
कटि टोप जात झोके[12], जिम पत्र जोगनीके ॥
तरवारि धार धप्पैं, अरि केनैं[13] स्वर्ग अप्पैं ॥ ८ ॥
कर धूंप[14] भूप धायो, इत नंदराम आयो ॥
बिथुरी कैं[15]जाक बानी, मिलि बीर धीर मानी ॥ ९ ॥
बिबि[16] २ ओर तीर बज्जे, लखि भीरु नीर लज्जे ॥

---

* युद्ध में † दिशाओं के हाथियों के ॥ १ ॥ १ भूमि के चौदह पुट (लोक) डर कर भागे ॥ २ ॥ २ समुद्रों ने मर्यादा छोडी ३ युद्ध जानकर वीर कोपे ४ नवीन मुंडमाला की आशा लगी ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ वेग ६ युद्ध करानेवाला (नारद) हर्षित हुआ और ७ वीणा वजाने लगा ॥ ५ ॥ ८ आकाश ॥ ६ ॥ ९ घोड़े डाले (उठाये) १० चूहे को देख कर ११ ताखा नाग ॥ ७ ॥ १२ टोंके जाते हैं (निरन्तर प्रहार को डिंगल भाषा में झोकना कहते हैं ) १३ कितने ही शत्रुओं को ॥ ८ ॥ १४ खड्ग विशेष हाथ में लेकर १५ युद्ध की वाणी (डिंगल भाषा में युद्ध का नाम रजिपा है जिस संबंधी) ॥ ९ ॥ १६ दोनों ओर

बरछीन बेध लग्गैं, परि सूर *मुत्ति पग्गैं ॥ १० ॥
घट के कटार कढ्ढैं, मुख सूर नूर बढ्ढैं ॥
फबि सेल पार फुट्टैं, छक लोह प्रान छुट्टैं ॥ ११ ॥
फटि घाय छिंछि हल्लैं, †जलजंत्र जानि चल्लैं ॥
सिख नंदरामके जे, लखि ‡ओदकैं कलेजे ॥ १२ ॥
फटि §कोच गात फट्टैं, जिम केलि ¶गब्भ कट्टैं ॥
गहि ÷कुंत नाभि गेरैं, धमनीन[1] मूल हेरैं ॥ १३ ॥
उलटंत सादि[2] आली, हय होत केक खाली ॥
मग ओर खेह डुल्ले, जम[3] स्वर्ग बट्ट खुल्ले ॥ १४ ॥
गजमत्थ फेट फुट्टैं, जिम गोत्र[4] कूट तुट्टैं ॥
परि भीरु सोक कूईं[5], परभोग ज्यों[6] असूई ॥ १५ ॥
गति हीन केक फीके, मन जानि संजमी[7]के ॥
तजि प्रान जात सच्छी, तरु ठुंड[8] जानि पच्छी ॥ १६ ॥
सुधि भुल्लि केक बक्कैं, जड़ जानि सीधु[9] छक्कैं ॥
कटि जात अंत हीसौं[10], जिम पाप जान्हवीसौं[11] ॥ १७ ॥
तरवारि भा[12] चलक्कैं, जिम संपिका[13] सलक्कैं ॥
हुव रत्त रत्त अंगे, रंजतत्व[14] जानि रंगे ॥ १८ ॥
दबिजात केक श्रेनी, नर[15] अस्व ती कि एनी[16] ॥

*मुक्ति पाते हैं॥१०॥११॥ †फुँहारा ‡डरे॥१२॥ §कवच फटकर शरीर फटते हैं मानों ¶ केल वृक्ष का गर्भ कटता है ÷ भाला लेकर नाभि में घुसेड़ते हैं सो १ मानों नाड़ियों (नसों) का मूल हेरते हैं कि कहां से निकली हैं ॥ १३ ॥ २ सवारों की पंक्ति ३ यमराज ने स्वर्ग का मार्ग खोल दिया ॥ १४ ॥ ४ पर्वतों के शिखर ५ कूप (कुए) में ६ जैसे दूसरे के ऐश्वर्य भोगने से असूया करनेवाला पड़ै तैसे ॥ १५ ॥ ७ इन्द्रियों को रोकनेवाले का सच्छी (घृणा के साथ) अर्थात् शरीर की घृणा करके प्राण जाते हैं ८ ठूंठ (बिना पत्तों के वृक्षमूल) को पक्षी छोडै जैसे ॥ १६ ॥ जड़ मनुष्य ९ मद्य में छकै जैसे १० हृदय से ११ गंगा से ॥ १७ ॥ १२ कान्ति १३ विद्युत (बिजुली) १४ रंगरेज ने अथवा रजोगुण में रंगे हैं ॥ १८ ॥ १५ अश्व जाति के पुरुष से १६ मृगी जाति की स्त्री

मिलि प्रेत डाकिनीसौं, हिय मीँडि गाढ हीसौं ॥ १९ ॥
कुच तिक्ख तास गड्डैं, जिम विद्धकैं सु वड्डैं ॥
कति जोगिनीन छीकैं, बढि जीत लोभ हीकैं ॥२० ॥
सुहि पुब्ब भिंटनेमैं, जनु देत पुष्टि प्रेमैं ॥
कति लै रु संड लेटैं, प्रतिसेम्फ जानि भेटैं ॥ २१ ॥
उदघृष्ट केक सज्जैं, कति पीड़िते न रज्जैं ॥
इम मत्त प्रेत सोहैं, मिलि च्यारि४भाँति मोहैं ॥ २२ ॥
भुव गाम बीचड़ीकी, हुव रत्त रत्त हीकी ॥
भिरि नंदराम भज्ज्यो, लखि खत्रि नीर लज्ज्यो ॥ २३ ॥
सिख तास संम्मुहाये, सलभा कि दीप धाये ॥
तिन्ह तक्कि भूप नीरे, परि बीच खग्ग पीरे ॥ २४ ॥
हठ लग्गि हद्द मारैं, दुव हत्थ खग्ग भ्कारैं ॥
कटि वग्ग बाजि फेरैं, हठि नंदराम हेरैं ॥ २५ ॥
भजिकैं छिप्यो सु खत्री, जिम सेन लाव पत्री ॥
सिख हद्द दोहु२सज्जे, बिकराल बाढ बज्जे ॥ २६ ॥
अति जंग संकुलयो ह्हाँ, अवमर्द दोन२क्यो ह्हाँ ॥
तरवारि केक तुट्टैं, घरियारि जानि फुट्टैं ॥ २७ ॥

---

दब जावे (जैसे काम शास्त्र में शश, मृग, अश्व इन तीन प्रकार के पुरुष और मृगी, वड़वा, हस्तिनी ये तीन प्राकर की स्त्रियें लिखी हैं जिन की व्याख्या दूजी और तीजी राशि में विस्तार पूर्वक करदी गई है) १ मसल (कुचल) कर ॥ १९ ॥ २ उस डाकिनी के ३ घड़ा बेधन करते हैं ४ केवल लोभ करके अथवा हृदय में जीतका लोभ करके ॥ २० ॥ ५ प्रथम मिलाप में ६ नपुंसक ७ शय्या पर ॥ २१ ॥ ८ घर्षण (रगड़ना) ९ पीड़ा देतेहुए तृप्त नहीं होते इन उदघृष्ट और पीड़ित आदि का विषय तीजी राशि में लिख आये हैं अश्लीलता के कारण अधिक लिखना नहीं चाहते ॥ २२ ॥ २३ ॥ १० सन्मुख हुए ११ मानों दीपकपर पतंग दौड़े १२ समीप १३ तरवार से पीड़ित किये ॥२४॥ ॥ २५ ॥१४शिकरे से लवा पक्षी ॥२६॥ दोनों ने१५अवहाथ रहित, पीड़ाकारि

निकसंत नैंन गोटे, फद्दकैं कि भेक[1] छोटे ॥
कति चाप[2] ऐंचि[3] ज्यारैं, जिम काल[4] डाच[5] फारैं ॥ २८ ॥
बिच[6] तास भाल ठड्ढा, सुहि जानि तिक्ख दड्ढा ॥
फटि पेट अंत दीसी, पलटी कि पन्नगीसी ॥ २९ ॥
चउ ४ फार होय मन्ने, जिम कंज[7] च्यारि ४ पन्ने ॥
फटि कालखंज[8] खुल्ले, फबि ज्यों पलास फुल्ले ॥ ३० ॥
सर लीन तुंद[9] कूपी, बिल जानि नाग रूपी ॥
इम भूप जंग मंड्यो, सिख ब्रात[10] खग्ग खंड्यो ॥ ३१ ॥
[11]अवसिष्ट केक लज्जे, मुख अग्ग भीत भज्जे ॥
तिन पिट्ठि हड्ड धाये, त्रय ३कोसलौं भजाये ॥ ३२ ॥

॥ दोहा ॥

राजामल सोदर[12] सुवन, नंदराम गए भज्जि ॥
सिख कितेक सम्मुह मरे, नट्ठे[13] कति जैंल[14] लज्जि ॥ ३३ ॥
सानुकूल नृपकी नियति[15], लग्गे लोह न अंग ॥
अरि आहव[16] भज्जे भरकि[17], जिम लखि बाज कुलंग[18] ॥३४॥
नागर द्विज नृप भृत्य इक, नंदराय अभिधान ॥
सोहु सूर सम्मुह भयो, किन्नौं हद घमसान[19] ॥ ३५ ॥
मारे सिख बिक्रम अमित, जुरयो बिबिध जैंयकार[20] ॥
लग्गे बंभन बीरकौं, सत्त७कृपान[21] समार[22] ॥ ३६ ॥

---

युद्ध किया ॥ २७ ॥ १ मैंडक २ धनुष को ३ खैंचकर जैसे ४ यमराज ५ मुख फाड़ता है ॥ २८ ॥ ६ उस धनुष के बीच में तीर लगा है सोही मानों यम-राज की तीखी दाढ है ॥ २९ ॥ ७ कमल है ८ कलेजा ॥ ३० ॥ ९ पेट की नाभी में बाण घुसते हैं सो मानों बिल में सर्प घुसता है १० सिक्खों के समूह को काटा ॥ ३१ ॥ ११ अवशिष्ट (बाकी के) ॥ ३२ ॥ १२ राजामल के भाई का पुत्र १३ नाठे (भागे) १४ पराक्रम को लजाकर ॥ ३३ ॥ १५ भाग्य १६ युद्ध से १७ चमक कर १८ सिचाण को देखकर कुलंग पक्षी भगे जैसे ॥ ३४ ॥ १९ युद्ध ॥ ३५ ॥ २० जय करनेवाला २१ तरवार २२ मार (प्रहार) सहित ॥ ३६ ॥

सोधि खेत नृप घायलन, लये नृजानन[1] डारि ॥
बुंदिय आप रु भटन जुत, प्रबिस्यो अररन[2] फारि ॥ ३७ ॥
उदयराम पकरयो बनिक, लये अयुत दंम[3] दम्म ॥
बैठो नृप बुंदिय तखत, करि निज हत्थन कम्म[4]॥३८॥
संबत दुव नभ धृति१८०२समय, सावन तीज३ बलच्छ[5] ॥
असिबर[6] बल किन्नौं अमल, अधिपति बुंदिय अच्छ ॥ ३९ ॥
सुनि कछवाह दलेलसौं, अक्खी मम दल[7] संग ॥
मारहु जाय उमेदकौं, जुरहु बडे बल जंग ॥ ४० ॥
सटि दलेल सुनतहि नटयो, किन्न अरज करजोरि ॥
मंडहु तुम अप्पन[8] अमल, मैं बुंदिय दिय छोरि ॥ ४१ ॥
ताके[9] कर लिखवाय तब, कंग्गर[10] कूरम[11] लीन ॥
नैनवा रु करउरनगर, रक्खे तास[12] अधीन॥ ४२ ॥
अवर देस अप्पन करन, गिलन[13] अजीरन ग्रास ॥
बुंदिपपर पिल्लियँ[14] बिकट, पृतना[15] सहँस पचास५००००॥४३॥
नाम नरायनदास इक, खत्री रन हमगीर ॥
राजामल सिवदासको, भ्रात सज्यो बरबीर ॥ ४४ ॥
तिहिं करि कूरम सेनपति, पठयो बुंदिय लैन ॥
संग दये उमराव सब, उद्धत जे रन ऐन[16] ॥ ४५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम७राशौ हड्डेन्द्र

---

१ डोलियों में २ कवाड़ तोडकर ॥ ३७ ॥ ३ दंड के दश हजार रुपये ४ अपने हाथों से कार्य करके ॥ ३८ ॥ ५ शुक्ल पक्ष की ६ श्रेष्ठ तरवार के बल से॥३९॥ ७ मेरी सेना साथ लेकर ॥ ४० ॥ ८ अपना अधिकार ॥ ४१ ॥ ९ दलेलसिंह के हाथ से १० पत्र लिखाकर ११ कछवाहे ईश्वरीसिंह ने लिया १२ दलेलसिंह के आधीन रक्खे ॥ ४२ ॥ १३ अजीर्ण के ऊपर ग्रास (निवाला) गिटने के लिये भयंकर १५ सेना १४ भेजी ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १६ युद्ध के स्थान में अनम्र ॥ ४५ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, हाडा क्षत्रियों

सपत्नसैन्यबीचड़ीयुद्धकरणखत्रिनन्दरामपलायनविजयिरावराट्स्वपुरप्रवेशनदलेलसिंहबुन्दीत्यजनपुनःकूर्मराजपृतनाप्रेषणं चतुर्दशो १४ मयूखः ॥ १४ ॥　　॥२९५॥

प्रायोब्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ मुक्तादाम ॥

सज्यो अब कूरम भूपति सैन, लगे भट घुम्मन बुंदिय लैन ॥
बन्यो समयो यह दुस्सह आय, जहाँ फटि बाल तजैं निज माय ।१।
पिता सुतकों पतिकों निज नारि, तजैं वह वत्त बनी भयकारि॥
जनैं जननी जु गिनैं सब ठीक, वहै नर आँहि न मध्य १०००००००८०००००००० अनीक ॥ २ ॥
वहै नर आतम संविद धन्न्य, वहै नर जो न ततो मृग वन्न्य ॥
वहै नरही गुन तीनन३ ईस, वहै अवनीसनको अवनीस ॥ ३ ॥
वहै जिम कूट तथा इक सार, वहै सब ओर न शुद्ध अपार ॥
वहै नर तीन३ अवस्थन एक, वहै सबघाँ सित धारन तेक ॥४॥

के इन्द्र का शत्रु सेना से बीचड़ी नामक ग्राम में युद्ध करना १ नन्दराम का भागना २ जयपाये हुए रावराजा का अपने नगर में प्रवेश करना ३ दलेलसिंह का बुन्दी छोड़ना ४ फिर कछवाहों के राजा का सेना भेजने का चौदहवां मयूख १४ समाप्त हुआ आदि से दोसौ पिचानवें २९५ मयूख हुए ॥
१ सेना २ अपनी माता को ॥ १ ॥ ३ वार्ता४भयंकर, माता के जन्म दिये हुए सभी मनुष्यों की गणना कीजाये तो वह ठीक मूल में लिखी हुई संख्या होती है (पुराणों के मत से इस संसार के सम्पूर्ण मनुष्यों की यह संख्या है) सो तो सभी इस सेना में नहीं ५ है (यदि उक्त संख्या के सभी मनुष्य एकत्र होते तो वह ब्रह्मज्ञानी पुरुष भी मिल जाता) ॥ २ ॥ ६ वह आत्मज्ञानी पुरुष धन्य है और जो वह आत्मज्ञानी पुरुष नहीं है तो उसके बिना अन्य पुरुष तो ७ वन के पशु हैं ८ वही आत्मज्ञानी पुरुष सत, रज, तम तीनों गुणों का पति है ९ वह राजाओं का राजा है ॥ ३ ॥ १० इस माया की रचना में ११ सार (तत्व, स्थिर अंश) रूप वही है १२ वह सब ओर व्याप्त है १३ भूत, वर्तमान, भविष्यत्, तीनों अवस्थाओं में वह एक रूप है १४ वह सब ओर श्वेत धारा का १५ खड्ग है ॥ ४ ॥

वहै नरही सब कृत्रिम सक्खि, वहै यह मोघ रह्यो बिच रक्खि ॥
वहैहि वहै गुनको नहिँ जोग, वहै बिखई यह अन्न्य सु भोग॥५॥
वहै अँज इष्ट अनादि अनंत, गुनत्रय३ नारियको वह कंत ॥
वहै नहितो भव नाहक पाय, बिगारत बालिस जुव्वन माय ॥ ६ ॥
वहै इक१ रुंधंत नाहक नारि, वहै सठ अन्नहिको खयकारि ॥
वहै पंच मात बिगारनहार, वहै रहि व्यर्थ करैं भुव भार ॥ ७ ॥
भयो नर नारि न लंच्छन एह, नहीँ कुच मुच्छनँ सुंदर देह ॥
हुते नहिँ यांबिधि के भट हाय, बडे मरनीक तथाँपि बैलाय ॥८॥
कह्यो हम ह्याँ कछु बोध विचार, सुयाँ वह बीर गिनैं सब सँार ॥
कहा मरनौ अरु जीवन तांस, कहा सुख दुक्ख सबै इक१ मास९
वहै हि गिनैं निजही सब वत्त, यहै रन तो भल होवहु अँत्त ॥
परंतु न हे इम कूरम बीर, गिने सुख अच्छरि स्वर्ग सरीर ॥ १०॥

यही मनुष्य१इस जगत् का साक्षि रूप है यही इस२नाशवान् (झूठे) संसार को रख रहा है३वह ब्रह्म ज्ञानी ब्रह्मस्वरूप आप ही आप (स्वयंज्योति) है, उसमें किसी गुण का योग नहीं है४वह भोग करनेवाला है और यह अन्य जगत् उसका भोग है॥५॥५ अजन्मा [जिसका कभी जन्म नहीं होता है] ६ तीन गुण रूपी स्त्रियों का वह ७ पति है ८ वैसा ब्रह्मज्ञानी नहीं है तो यह संसार वृथा पाकर ९वह मूर्ख माता का यौवन वृथा बिगाड़ता है ॥ ६ ॥ वह मूर्ख वृथा एक स्त्री को १० रोकता है ११ वह मूर्ख अन्न का नाश करनेवाला है१२वह मूर्ख माता के दूध को बिगाड़नेवाला है१३भूमि पर व्यर्थ भार करता है ॥ ७ ॥ यह नर होगया है१४स्त्री का चिन्ह नहीं है, नहीं तो स्त्री ही है, इसके कुच नहीं हैं१५ मूंछों से देह सुन्दर है परन्तु पुरुष नहीं है खेद की बात है कि१६इस सेना में इसप्रकार के आत्मज्ञानी वीर नहीं थे१७तोभी बडे मरनेवाले१८बलाय थे (वन पशु विशेष जिसका अत्यन्त क्रोधी होना प्रसिद्ध है और राजपूताने में उसको चूट और बागड़ भी कहते हैं और फारसी में आफत (आपदा)का नाम बलाय है)॥ ८ ॥१९ज्ञान२०सब में सार रूप २१ उस आत्मज्ञानी के मरना जीना क्या है २२ एक सरीखे हैं ॥ ९ ॥ २३ वह सब बात को अपनी ही जानता है तो यह युद्ध भी २४ यहां भले ही होवै २५ कछवाहा ईश्वरीसिंह के वीर इसप्रकार के नहीं थे २६ अप्सराओं के साथ स्वर्ग में शरीर का सुख

रु एहहि केवल सूरन[1] धर्म, सुही तिन्ह रक्खि कसे दृढ बर्म[2] ॥
सजे भट कूरम[3] मानज[4] सूर, खंगारज[5] नाथज[6] पानिप[7] पूर ॥ ११ ॥
कल्यानज[8] पूरनमल्ल[9] कुलीन, द्वितीयरहु कुंभज[10] आजि[11] अदीन ॥
जथा बनबीर चतुर्भुज[12] जात, घनें सिव ब्रह्मज[13] इष्टप्रघात ॥ १२ ॥
सजे बलिभद्रज[14] सेखज[15] सत्थ, घनें सुरतानज[16] संघ[17] समत्थ ॥
नरूजे[18] रु कुंभज[19] अच्छरि नाह[20], कढे इन्ह आदि बडे कछवाह ॥१३॥
सज्यो दलईस[21] नरायनदास, लये सब संग जग्यो बल जास ॥
चल्यो दल जैपुरकों तजि तंत्त[22], बढी रन जित्तहिं जित्तहिं बत्त ॥१४॥
खुली गजपिट्ठि धुजा पचरंग[23], चले हय मप्पत छोनि[24] मलंग ॥
भई सह आलिय[25] कालिय गैल, बडे हित उग्र[26] चढे चलि बैल ॥१५॥
चल्यो महती[27] गहि नारद लार, चले गन बावन५२त्यों पल[28] प्यार ॥
चली चउसट्ठि६४मलंगत चाल, चल्यो गहि खप्पर खित्तरपाल १६
चले गन डाकिनि जेच्छ[29] चुरेल, पिसाच रु रक्खस गुह्यक गैल ॥
चले कति इक्कत[30] इक्कहिं पाय, चले कति दोउन[31]२भू धमकाय ॥१७॥
चले कति मंडत नट्ट कुलट्ट[32], चले कति चौंकि हसे अटअट्ट ॥
चले गन गिद्धनि चिल्हनि घोर, शृगाल रु कंक महा रन सोर ॥१८॥
गहक्किय[33] सेन सिवा[34] किय गोन, चल्यो दल कुम्म प्ररुद्धत[35] पोन ॥

माननेवाले थे ॥ १० ॥ अरु १ वीरों का केवल यही धर्म है, सो ही उनने रख कर दृढ २ कवच कसे ३ कछवाहे वीर ४ मानसिंहोत (राजावत) ७ पूर्ण पराक्रमवाले ५ खंगारोत ६ नाथावत ॥ ११ ॥ ८ कल्याणोत ९ पूर्णमल्लोत १० दूसरे कुंभावत ११ युद्ध में दीनता रहित १२ चतुर्भुजोत १३ कितने ही शिव ब्रह्म पोते जिनको युद्ध ही इष्ट है वे उस युद्ध में सजे ॥ १२ ॥ १४ बलिभद्र के वंश के बलिभद्रोत १५ सेखावत १६ सुरताणोत १७ समर्थ समूह १८ नरूके १९ कुंभावत २० अप्सराओं के पति ॥ १३ ॥ २१ सेनापति २२ तहां ॥ १४ ॥ २३ जयपुर की ध्वजा पांच रंग की है २४ भूमि को २५ सखियों सहित कालिका साथ हुई २६ शिव ॥१५॥ २७ महती नामक वीणा को २८ मांस के प्यार से ॥१६॥ २९ यक्ष ३० एक पैर से कूदतेहुए ३१ दोनों पैरों से ॥१७॥ ३२ कुलांट ॥ १८ ॥ ३३ प्रसन्नता की बोली बोल कर ३४ स्यालनियें ३५ पवन को रोकती

अटैँ कति मंडि बरच्छिन वार, करैँ कति लच्छ[1]यन बेध कटार १९
किते खुरलीपट्ट[2] सद्धत खग्ग, मिलैँ रचि केक तुपक्कन मग्ग ॥
बनैँ कमनैतन पच्छिन बेध, सजैँ कति कुंतन[3] केलि सुमेध[4] ॥२०॥
दिपैँ रसबीर गिनैँ तृन देह, छुहे[5] निज साहस देत न छेह ॥
छलैँ छक हूर चहै कति छैल[6], चलैँ द्रुत मंडित कुंकुम चैल[7] ॥२१॥
मलप्पत बाजिन के मचकाय, धरातल दब्बत बेग धुजाय ॥
चल्यो दल दुद्धर यौँ दरकुच्च, उठावत दुग्गनको छक उच्च ॥ २२ ॥
लग्यो भर भोग पॅलट्टन[10] सेस, भयो गिलिअंगदरी कमठेस[11] ॥
तुटी लखि दड्ढ दयो किरि[12] तुंड, झरैँ रद[13] कंपिग दिग्गजझुंड ॥२३॥
उडे खुलि केतन[14] कुंभिन[15] कंध, डिगे डर डक्कन भीरुन[16] बंध ॥
छिप्यो निस चंद रु बासर अक्क, चहैँ निस घूक तथा दिन चक्क[19] २४
सुपै सुधि नाँ निस बासर संधि, बन्यौँ तम तोम[20] प्रभा[21] घन बंधि ॥
चले इत सद्दल[22] मद्दल[23] चौंस[24], मिले इत बद्दल भद्दल[25] मास ॥ २५ ॥
छल्यो इत पानिप[26] ओ उत नीर, सहायक त्यौँ रसबीर समीर[27] ॥
घुरैँ इत नोबति ओ उत गज्ज[28], इतैँ भुव पाय उतैँ नभ सज्ज ॥२६॥

हुई कछवाहों की सेना चली १ निशानों (चिन्हों) को ॥ १९ ॥ २ शस्त्राभ्यास में चतुर ३ भालों से क्रीड़ा करते हैं ४ श्रेष्ठ बुद्धिवाले ॥ २० ॥ ५ क्रोध में आये हुए ६ रसिक ७ केसरिया वस्त्र ॥ २१ ॥ ८ कितनेही घोड़ों को उडाते हैं ॥ २२ ॥ ९ भार से शेषनाग फणों को १० पलटने लगा ११ कमठ अपने अंगों को गिट (समेट) कर कंदरा रूप होगया १२ वराहने १३ दन्त टूट कर दिग्गज धूजे ॥ २३ ॥ १५ हाथियों के ऊपर १४ ध्वजा खुल कर उडी १६ भय से १७ कायरों के बंध डिग कर डरे, रात्रि में चंद्रमा और १८ दिन में सूर्य छिपा, घूघू (उलूक) रात्रि को और १९ चकवा दिन को चाहने लगे ॥ २४ ॥ परंतु दिन और रात्रि की संधि (संध्या) की सुधि नहीं रही इसप्रकार २० अंधेरे का समूह २१ मेघ की क्रांति बांध कर रही २२ इधर तो शब्दायमान होकर २३ मर्दल (वाद्य विशेष) २४ युद्ध की खबर देकर चले और इधर २५ भाद्रपद मास के बद्दल मिले ॥ २५ ॥ २६ सेना रूपी घटा में पराक्रम और मेघ की घटा में पानी बढा और इनके सहायक सेना में बीर रस और मेघ में २७ पवन हुआ इधर नोबत का शब्द और उधर २८ गर्जना हुई और सज्जित होने को इधर

इन्हैं[1] न चहैं रु उन्हैं जग आस, बनैं इत शस्त्र उतैं जलबाँस[2] ॥
इतैं बहुरंग उतैं सित[3] स्याम, लसैं इत औ उत बेग ललामं[4] । २७ ।
लसैं इत अग्र[5] उतैं लहरून, दिपैं मुद सूर मयूरन दून[6] ॥
इतैं गजदंत उतैं बक बाँत[7], इतैं उत दौरत अग्र दिखात ॥ २८ ॥
इतैं उत पक्खर दद्दुर[8] बुल्लि, इतैं उत गिद्ध रु चातक फुल्लि ॥
इतैं उत खग्ग रु बिज्जुन[9] ओघ, इतैं उत होत धरा नभ मोघ।२९।
इतैं उत ओजं[10] ईरम्मद[11] भास, रजोगुंन[12] बूढनि[13] व्रात बिलास ॥
झरैं सर यौं उत ऊँसर[14] जुत्त, इतैं उत भूपन[15] भंभन[16] पुत्त ॥ ३० ॥
कहैं इत लैन मही कछवाह, कहैं उत पिक्खि[17] हमैं वह चाह ॥
कहैं यह नीति बिथारन[18] कत्थ, कहैं वह अन्न प्रचारन अंत्थ[19] ।३१।

भूमि प्राप्त हुई और उधर आकाश प्राप्त हुआ ॥ २६ ॥ १ इस सेना को कोई नहीं चाहता था और मेघ की आशा संसार करता था, इधर शस्त्रों का और उधर जल का २ निवास है अथवा जल ही वस्त्र है सेना में अनेक रंग हैं और उधर ३ स्वेत और काला रंग है और इधर उधर दोनों ओर ४ सुन्दर वेग शोभायमान है ॥ २७ ॥ इधर सेना का ५ अग्र भाग और उधर लहरें शोभित हैं, सेना में वीरों को और मेघ में मयूरों को ६ इन दोनों को हर्ष शोभा देता है अथवा इन को दुगुना हर्ष शोभा देता है, सेना में हाथियों के दंत और मेघ में बक (बुगला) पक्षियों का ७ समूह है जो दोनों ओर आगे दौड़ते दीखते हैं ॥ २८ ॥८इधर पाखरें और उधर दादर (मैंडक) बोलते हैं और इधर ग्रीध और उधर चातक फूलते हैं९इधर तरवारों का और उधर बिजुलियों का समूह है, इधर सेना से ढक कर पृथ्वी नहीं दीखती और उधर मेघ से ढक कर आकाश नहीं दीखता ॥२९॥ इधर१०पराक्रम और उधर ११ मेघज्योति का प्रकाश होता है और इधर १२ रजोगुण (रजोगुण का रंग लाल है) और उधर १३ वीरबहूटी (सावण की डोकरी) का विलास है इधर बाणों की वर्षा होती है और उधर१४ऊसर भूमि में बरसता है१५इधर राजाओं के पुत्र हैं और उधर १६ ब्रह्मा का पुत्र (इन्द्र) है ॥ ३० ॥ इधर कछवाहा भूमि लेने को कहता है और उधर इन्द्र पृथ्वी १७ देखने की चाह कहता है अथवा हम को देखते ही वह भूमि चाहना करती है, यह (कछवाहा) तो नीति १८ फैलाने की वार्ता कहता है और वह (मेघ) अन्न का प्रचार करने के १९ अर्थ कहता है ॥ ३१ ॥ इधर तो भूमि को ये अपनी कहते हैं और उधर बहुत घुमंड कर

कहैं इत है सब अप्पन भुम्मि, कहैं उत अप्पन है घन घुम्मि॥
कहैं इतहैं रवि ढंकन हार, कहैं उत बद्दल ज्यों न बिथार॥३२॥
कहैं इत चाप चढावन बत्त, कहैं उत सज्जित आयत[३] अत्त॥
इतैं रज अद्रि उडावन बाद, कहैं उत रक्खहिं संबर[५] सांद॥३३॥
कहैं इत मंडहिं गोलिन गान, कहैं उत मूक करैं करकान॥
कहैं इत बानन छावन देस, कहैं उत बुंदनतैं न बिसेस॥ ३४॥
कहैं इत आयुध बुट्ठि अनल्प, कहैं उत बुट्ठि करैं हम कल्प॥
इतैं प्रभु[९] कुम्म उतैं[१०] सुरईस, इतैं उत सज्जित छोनियँ[११] सीस।३५।
बढे दल[१२] बद्दल यों रचि बाद, सु सोनित संबर मंडन सांद[१३]॥
दिपे[१४] प्रविसे इत बुंदियदेस, अरे बिथुरे[१५] उत भुम्मि असेस॥३६॥
बन्यों इम कूरम सेन पयान, सुन्यों नृप बुंदिय धर्म समान॥
उयो[१६] रनपैं जिम व्याह उछाह, सजे मनवंछित जानि सनाह[१७]।३७।

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशौ बु-

---

मेघ अपनी कहता है सेना कहती है कि मैं खेह से सूर्य को ढकनेवाली और मेघ कहता है कि तुमारा १ विस्तार बादलों के समान नहीं है॥ ३२॥ इधर २ धनुष चढाने की बात कहते हैं और उधर मेघ कहता है कि यहां हमारा धनुष ३ लंबा है, इधर तो ४ पर्वतों की रजी करके उडाने का वाद (हठ) करते हैं और उधर ५ जल का कीचड़ करके उनकी (पर्वतों की) रक्षा करना कहते हैं॥ ३३॥ सेनावाले कहते हैं कि गोलियों का गान करेंगे और मेघ कहता है कि ६ गड़ों (ओलों) से बधिर कर देवेंगे, इधर देश को बाणों से छादित करना कहते हैं और उधर मेघ कहता है कि वे बाण बुंदों से विशेष नहीं हैं॥ ३४॥ इधर ७ बहुत शस्त्रों की वर्षा करना कहते हैं और उधर वृष्टि करके ८ प्रलय करदेना कहता है, इधर तो ९ कछवाहा (ईश्वरीसिंह) स्वामी है और इधर १० इन्द्र स्वामी है, इधर उधर दोनों ११ पृथ्वी पर सज्जित होते हैं॥ ३५॥ इसप्रकार १२ सेना और बादल दोनों वाद करके रुधिर और पानी का १३ कीचड़ करने को चढे १४ सेना तो बुंदी के देश में प्रवेश करके शोभित हुई और मेघ हठ करके संपूर्ण भूमि पर १५ फैल गया॥ ३६॥ १६ युद्ध पर उदय हुआ (उठा) १७ कवच॥ ३७॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के सप्तम राशि में, बुन्दी विजय करने

न्द्रीविजयार्थकूर्मराजकटकानिस्सरणास्तनयित्नुसहाऽऽधिकयाभोऽ-मननतद्बुंदीशश्रवणोत्साहवर्द्धनं पञ्चदशो १५ मयूखः॥१५॥२९६॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

लै[1] बुंदिय नृप प्रसभ लगि, खमग[2] पताकन खुल्लि ॥
अबला[3] जुत अनुजा[4] अनुज, कोटा सन लिय बुल्लि ॥ १ ॥
दीपकुमरि अरु दीपहरि[5], तव बुल्ले छक तोर ॥
रानी फालिय सह रुचिर, जय रन जुव्वन जोर ॥ २ ॥
कोटापति नृप चित्त लौ, दूनौं गरब दिखाय ॥
मन अरि उप्पर मित्र बनि, लिय बुंदिय छक लाय ॥ ३ ॥
सो लखि नृप कृतघन समुझि, उदासीन रहि अत्थ[6] ॥
भुजदंडन लिय अप्प भुव, सजि असु[7] त्याग समत्थ ॥ ४ ॥
गजब[8] कार कोटेस गानि, भयकारक अब भूप ॥
सिर उठाय मूढ न सकत, रद[9] तोरे अहि रूप ॥ ५ ॥
अंतहपुर[10] संजुत अनुज, बुल्ले[11] नृप इहिं बेर ॥
कोटापति कछुहु न कह्यो, संकित मन गिनि सेर[12] ॥ ६ ॥
तिनहु आय भिट्यो[13] त्वरित, निज प्रभु भ्रात निसंक ॥
रुचि[14] उपेत भूपति रह्यो, आतपत्र[15] धरि अंक[16] ॥ ७ ॥
[17]अह सोलह १६ भुग्गो अधिप, रहि सूरन गति राज ॥

---

के अर्थ कछवाहों के राजा की सेना का निकलना १ उसका मेघ के साथ अधिकता का अभिमान २ उस को बुन्दी में सुनने से उत्साह बढने का पन्द्रहवां १५ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ छिनवे २९६ मयूख हुए ॥ १हठ लग कर२आकाश मार्ग में३स्त्री सहित४छोटी बहिन और छोटे भाई ॥ १ ॥ ५ दीपसिंह के ॥ २ ॥ ३ ॥ ६ यहां ७ प्राण छोडने को ॥ ४ ॥ ८ गजब करनेवाला ९ दन्त तूटेहुए सर्प के सदृश ॥ ५ ॥ १० जनाना सहित ११ बुलाये १२ सिंह रूप जानकर ॥ ६ ॥ १३ मिला १४ रुचि सहित १५ छत्र सहित १६ भाई को गोद में लिया ॥ ७ ॥ उस राजा ने वीरों की गति से रह कर १७ सौलह

सबल[1] सज्यो दिन सत्रहम१७, सत्रुन बिसम समाज ॥ ८ ॥
असित भद्द पंचमि५ दिवस, चल्ल्यो अरि चतुरंग ॥
सत्तमि७ दिन भूपति सुन्यौं, [2]जामिनि सुत्तैं जंग ॥ ९ ॥
[3]रहसि निवेदिय[4] नाजरन, दासिन जुत द्रुत दाय ॥
जगि पहिलैं रानिय[5] जंप्यो, जग्गे अदिन लाय ॥ १० ॥
[6]सिंहनि अक्खिय सिंहसौं, कित सोवहु[7] अब कंत[8] ॥
जिन हत्थिन कुंभन जलज, ते आवत घुमडंत ॥ ११ ॥
जिनहित लंघन लंघिकैं, खद्धो और न मंस[9] ॥
सहजैं ते आवत सुनैं, [10]वाँरन भद्दन वंस ॥ १२ ॥
लंबी हत्थल लंक[11] तनु, [12]उँछट परक्खहु आज ॥
भूख न कछ्छु [13]भावते, रोसिल्ले मृगराज ॥ १३ ॥
जिन कुंभन नख नाहके, बनैं घटा जिम बीज ॥
हम कौतुक वह पिक्खिहैं[14], खुल्लहु रंचक[15] खीज ॥ १४ ॥
[16]इतर मृगन अपराधपैं, नयन उघारत नाँहिं ॥
त्यौंही जो यह तक्किहो[17], यौंही तौ नह[18] आँहिं ॥ १५ ॥
भूख निकासहु भोनतैं[19], गंजि [20]गंजन बल गड्ड ॥

---

दिन तक राज्य भोगा और सत्रहवें दिन शत्रुओं के विषम समूह पर सजा ॥ ८ ॥ १ सेना २ रात्रि में सोते हुए ने ॥ ९ ॥ ३ एकान्त में ४ शीघ्र रीति पूर्वक ५ रानी ने कहा ॥ १० ॥ ६ रानी रूपी सिंहनी ने राजा रूपी सिंह से कहा ७ हे पति ८ जिन हाथियों के कुंभस्थलों में मोती हैं वे उड कर आते हैं ॥ ११ ॥ जिन भद्र जाति के हाथियों के कारण उपवास करके अन्य ९ मांस नहीं खाया है वे भद्र जाति के १० हाथी सहज में आते हैं ॥ १२ ॥ लंबी हाथल और पतली ११ कमर की १२ फुरती और दान आज परीक्षा करनी है सो १३ हे प्यारे क्रोधवाले सिंह अब भूखे मत ॥ १३ जिन हस्तियों के कुंभस्थलों में पति के नख घटा में विद्युत् के समान बनते हैं वह खेल हम १४ देखेंगी सो १५ कुछ क्रोध करो ॥ १४ ॥ जिसप्रकार तुम १६ अन्य मृगों के अपराध पर नेत्र नहीं खोलते हो उसीप्रकार जो १७देखोगे तो ये वैसे ही तो नहीं १८ हैं ॥ १५ ॥ बडे बलवान् २० हाथियों को मार कर १९ घर से भूखे को निकालो.

कुंभ[1] सांन तिक्खी करहु, दंढ्ढारे घसि दढ्ढ ॥ १६ ॥
वृक[3] तरच्छु[4] चित्रक[5] बहुल, इत सिव[6] स्वान अधप्प ॥
सरभं[7] भरोसैं जियत सब, अब दृग खुल्लहु[8] अप्प ॥ १७ ॥
रमनीके[9] सुनि बैंच रुचिर, ऐंड[11] गुंमर अलसात ॥
सिंह कह्यो जगि सिंहनी, होवन देहु प्रभात ॥ १८ ॥
होत होत पह बत्त हुव, कुकवाकुन[12] ध्वनि[13] कान ॥
उठ्यो तजि गलबाँह अब, चंड सरभ[14] चहुवान ॥ १६ ॥
इत रानिय बज्जत सुनैं, गैरुत[16] गिद्धनिन गैन[15] ॥
खुल्ली अब देर न वहिनि, चित तुम रक्खहु चैन ॥ २० ॥
दैनहार गज कालिकन, गूंद[18] पलन अब गाह ॥
तिहिं मम कंतहिं नैंक तुम, सज्जन देहु सनाह ॥ २१ ॥
वीरनके बहुविधि बपा[19], लाभ जथारुचि लेहु ॥
असिमुट्ठि रु हयपिठ्ठि अब, पतिकौं पावन देहु ॥ २२ ॥

---

और २हे सिंह १कुंभस्थल रूपी सांण पर डाढों को घिस कर तीखी करो॥१६॥वृक ३ भेड़िये (ल्याळी) ४अदयेसरे (बघेरे) अर्थात् छोटे सिंह ५चीते ६गीदड़, कुत्ते भूखे हैं और ये सब ७केसरीसिंह (बबरी नाहर) के भरोसे पर जीवित रहते हैं इसकारण अब ८ आप नेत्र खोलो ॥ १७ ॥ ९ प्यारी (स्त्री) के ऐसे रुचिकारक १० वचन सुनकर ११ ऐंड और घमंड में आलस्य करते हुए (यहां ऐंड और गुमर ये दोनों घमंड वाची पर्याय शब्द हैं जो अत्यन्त घमंड दिखाने को एकार्थ वाची दो शब्दों का प्रयोग किया है जो काव्यों की शैली है कि जिसकी अधिकता दिखानी होवे वहां एकार्थवाची दो शब्द देते हैं और व्याकरण का भी यही मत है कि 'वीप्सायां द्वे' वीप्सा में एकार्थवाची दो शब्द होते हैं यथा

॥ श्लोकः ॥

शैले शैले न माणिक्यं, मौक्तिकं न गजे गजे॥
देशे देशे न विद्वांसश्चन्दनं न वने वने ॥ १ ॥)

सिंह ने कहा कि हे सिंहनी प्रभात होने दे ॥ १८ ॥ १२ मुर्गों के बोलने का १३ शब्द हुआ १४ चहुवाण (उम्मेदसिंह) रूपी भयंकर सिंह उठा ॥ १६ ॥ रानी ने १६ आकाश में गीधनियों के १५ पंख बजते हुए सुने १७ चरबी (मींजी) और मांस को १८ मधकर भोजन के अर्थ कालिकाओं को हाथी देनेवाले मेरे पति को कवच पहनने दे ॥ २१ ॥ १९ चरबी का ॥ २२ ॥

इम रानिय इत गिद्धनिन, अक्खयो विहित बिसास ॥
इत कर ऐंची मुच्छ नृप, पंगि[२] रसबीर प्रकास ॥ २३ ॥

॥ षट्पात् ॥

गह्त मुच्छ चहुवान फाँक दारिम भुव[३] फट्टहिं ॥
भुव फट्टत अति भार अतल वितलादि उलट्टहिं ॥
अतल आदि उलटंत पानं कच्छप अहि छोरहिं ॥
पान तजत पाताल वारि उच्छलि जग बोरहिं[६] ॥
जल तलं उफान बुड्डत जगत भग्गहिं लोक प्रपंच भुव ॥
प्रकटहिं कटाह भग्गत प्रलय मगहि मुच्छ बुधसिंह सुव२४

॥ निशाणी ॥

कान भनक तबतें परी चढि[१०] कुंम्भ चलाया ॥
तबतें[११] संभर तंडि[१२] कैं सिर [१३]अंभ लगाया ॥
[१४]लाह जरूरी लग्गिकैं संध्या क्रम लाया ॥
[१५]सावित्री जप इक्क सहँस१००० रस भक्ति रचाया ॥ २५ ॥
नित्य निवेरयो प्रातको धन बिप्र[१६] धपाया ॥
सेनासौं रन सज्जकौं आदेस[१७] लगाया ॥
सोर नकीबाँ संकुल[१८] चहुँओर चलाया ॥
फट्टे[१९] कग्गर देसमैं फिरि दूत फिरांया[२०] ॥ २६ ॥

१ उचित विश्वास २ वीर रस में प्राप्त हो (भीज) कर॥२३॥अब यहां कवि उत्प्रेक्षा करते हैं कि उम्मेदसिंह के मूँछ ग्रहण करते ही दाड़िम की फाँक के समान ३ भूमि फटेगी और भूमि के फटने से ४ अतल वितल आदि नीचे के लोक उलटेंगे उनके उलट- ने से शेषनाग और कमठ पराक्रम छोड़ेंगे जिससे पाताल से ५ जल उछल कर ६ संसार को डुबोवेगा ७ नीचे का जल बढने से संसार डूबकर ८ भूमि की लोक रचना मिटजावेगी ९ ब्रह्मांड के नाश होते ही प्रलय होवेगा इस कारण हे बुधसिंह के पुत्र मूँछ को मत पकड़ो ॥ २४ ॥ १० कछवाहा ११ उम्मेदसिंह ने १२ गर्जना करके १३ आकाश में मस्तक लगाया १४ लाभ १५ गायत्री के ॥ २५ ॥ १६ ब्राह्मणों को १७ हुकम दिया १८ शब्द भरा १९ पत्र बंटे २० दूतों ने फिरकर उन पत्रों को फिराये ॥ २६ ॥

झंडे बाहिर गड्डिकैं भुजदंड *झुकाया ॥
†फूल झराया सानपैं असि बाढ चिराया ॥
सिल्लहखानाँ खुल्लिकैं बर हेति बढाया
टोप बकत्तर ओप के दस्तान दिपाया ॥ २७ ॥
‡केतौं §छादन कुंकुमी रन मोद रँगाया ॥
केतौं अच्छरि चाहिकैं सिर मोर बनाया ॥
त्रंब त्रहक्के ‖कल्लरे बर बंब बजाया ॥
सहनाइन लग्गी ललक सिंधू[1] सुनवाया ॥ २८ ॥
हड्डोती[2] हाजरि भई कटिबंध[3] कसाया ॥
हूरों[4] सूरों सत्थही[5] वर साज बनाया ॥
यौं[6] जावक लग्गे चरन यौं लंगर लाया ॥
यौं नेउर पग झंकुरे[7] यौं भक्कुर्न[8] आया ॥ २९ ॥
यौं अहों[9]क उल्लसे यौं दंसं[10] दिपाया ॥
यौं आरूढ़[11] बिमान के यौं बाजि[12] मँगाया ॥
यौं रागन[13] पाया प्रमुद[14] यौं सिंधुन[15] छाया ॥
यौं कोनन[16] लाया करन यौं मुँठि[17] मिलाया ॥ ३० ॥

---

*खड़े किये (डिंगल भाषा में अधिक ऊँचे करने को झुकाना कहते हैं) †तरवार के धार चीरते समय अग्निकण उड़ै उसको फूल कहते हैं सिलहखानह खोलकर श्रेष्ठ शस्त्र बांटे॥२७॥ ‡कितनों के §केसर के रंग के वस्त्र ‖युद्ध के तासे बजे १वीर रस को बढानेवाला सिंधवी राग सुनाया ॥ २८॥ २यहां अजहत् स्वार्था लक्षणा से हाडोती के वीर जानना चाहिये ३ कमरबंधा बांधा ४ अप्सराओं और वीरों ने साथ ही ५ श्रेष्ठ साज बनाये (यहाँ 'यों' शब्द से इधर अर्थ जानो) ६ इधर हूरों के चरणों में जावक लगाया और इधर वीरों ने पैरों में युद्ध से नहीं भागने की प्रतिज्ञा के लंगर पहिने इधर अप्सराओं के पैरों में नेवर७लगे (बजे) और इधर वीरों के ८ जंघात्राण लगा (यहां प्रथम अप्सरा और पीछे वीरों का संजना यथाक्रम से जानना चाहिये) ॥ २९ ॥ इधर ६ लहँगा (घागरा) और इधर १० कवच शोभित हुए ११ इधर विमान मंगवाये और इधर १२ घोड़े मंगवाये १३ रागों से १४ हर्ष पाया १५ सिंधवी राग (बड़ा राग) १६ हाथों में सितार बजाने की नक्खियें (मजराफ) लगाई १७ खड्ग की मूंठ ॥ ३० ॥

यौं बीणा गन अग्गहे[1] यौं तेग तुलाया ॥
यौं रसना[2] आरोप यौं कटिबंध कसाया ॥
यौं कुंकुम[3] कुच लग्गि यौं दृढ[4] छत्तिन छाया ॥
यौं कंचुक मंडे कुचन यौं बच्छ[5] बनाया ॥ ३१ ॥
यौं बलयावलि[6] हत्थ यौं दसतान दिपाया ॥
यौं मद्दल[7] भुजबंधसौं[8] सप सज्ज सुहाया ॥
हार दवाली[9] दोउँ२घाँ[10] उर अंतर आया ॥
यौं मुख बीरी आप यौं गंगोदं[11] अचाया ॥ ३२ ॥
यौं मंडे नथ नक्क[12] यौं धक्कि कोप धमाया ॥
यौं दृग रेखा अंजनी[13] रंजगुन[14] यौं छाया ॥
पिंजूसन[15] ताटंक[16] यौं यौं कुंडल पाया ॥
सोभा सिर सीमंत[17] यौं यौं टोप लगाया ॥ ३३ ॥
यौं कबरीन[18] प्रसून यौं तुररेन झुकाया ॥
यौं लग्गे मन मोहं[19] यौं मन मोहं[20] बिहाया ॥
नेउर पक्खर नाद त्यौं बिबिं[21] २ ओर बढाया ॥
तिक्ख॰ कंडच्छा[22] सज्ज यौं सित[23] भल्ल सजाया ॥ ३४ ॥

---

१ आग्रहे (ग्रहण किये) २ कटिमेखला (कर्धनी) लगाई ३ कुचों पर केसर लगाई ४ छातियों पर कवच छाये ५ अप्सराओं ने कुचों पर कंचुकी (कांचली) रची और इधर वीरों ने वक्ष (छाती) का बनाव किया ॥३१॥ ६ चूड़ियों (कंकणों) की पंक्ति ७ मादलिया (स्त्रियों के भुजों का भूषण विशेष) ८ हाथों में भुजबंध सुहाये (यहां सामान्य हाथ शब्द के कहने में भुजबंध के योग से भुज जानो) ९ पदलड़ा १० दोनों ओर छाती पर आये अर्थात् अप्सराओं की छाती पर पदले लगे ११ गंगाजल पिया ॥ ३२ ॥ १२ नासिका में, इधर वीरों ने क्रोध युक्त होकर श्वास प्रश्वास सेना के फुलाये १३ काजल की १४ रजोगुन १५ टो-टांचांदी १६ कर्णफूल ये दोनों स्त्रियों के कानों में भूषण हैं इधर वीरों ने कुंडल पहने १७ माथा गुथवाकर (केशपाश कराकर) शिर शोभा लगाई और वीरों ने टोप लगाये ॥ ३३ ॥ १८ केसपास में फूल लगाके १९ इधर अप्सराओं ने वीरों को वरने का मन में मोह (स्नेह) लगाया २० और इधर वीरों ने घर से स्नेह छोड़ा २१ दोनों ओर २२ तीखे कटाक्ष २३ तीखे भाले ॥ ३४ ॥

यों खोड़स१६ शृंगार यों *उपचार विधाया ॥
यों मन छाया मैंन यों रनपैं †उफनाया ॥
यों छक्क पाया उरवसी यों नृप[1] उमगाया ॥
यों रंभा हुलसी इतैं बल पिथ्थल[2] पाया ॥ ३५ ॥
यों मन फुल्ली मैंनका यों अमरैं[3] उम्हाया ॥
यों सु घृताची यों मयाग[4] सुराग[5] रचाया ॥
एत्थ सुकेसी सज्ज यों मेरजाद मुदायाँ[6] ॥
यों बरघोसा नच्चि यों खग तोकँ[7] तुकाया ॥ ३६ ॥
यौं हरखादत[8] अच्छरिन बल[9] भूप बनाया[10] ॥
गज बँडे इंभपाल[11] गन बिरुदार मिलाया ॥
अंग गरट्ठी मंजिकैं रन रंग लगाया ॥
थप्पे कुंभ सुबोल दै कुरुबिंद[12] चढाया ॥ ३७ ॥
मंडि कलम जंगालकी हरिताल मिलाया ॥
जंग हवद्दे डारिकैं गुड[13] साज सजाया ॥
बंधि बैरत्तों[14] सिर सिरी[15] धरि धूप धुंमाया[16] ॥
मोदक[17] गंज मिलायकैं जल देगन पाया ॥ ३८ ॥
इभ चाकर मांकर[18] उछ्छट उडि आसन आया ॥
वौरी[19] बाहिर लैनकों आलान[20] छुराया ॥
करि अग्गैं करिनीनकों[21] रचि डौंक[22] डगाया ॥

---

*सोलह प्रकार से देवपूजन किया †इधर अप्सराओं के मन में कामदेव छाया और ‡ इधर वीर युद्ध पर चढे १उम्मेदसिंह २ पृथ्वीसिंह ॥ ३५ ॥ ३ अमरसिंह ४श्रेष्ठ प्रीति ५ मुरजादसिंह ६ दर्पित हुआ ७ तोकसिंह ने ॥ ३६ ॥ ८ हर्षित (प्रसन्न) ९ सेना १०महावतों के समूह ने ११स्तुति करके १२ श्रेष्ठ वचन कहकर हिंगुलू लगाया ॥ ३७ ॥ १३ हाथी की पाखर १४ रस्सों से १५मस्तक का भूपण बांधकर १६ धूप देकर धूम युक्त किया १७ लड्डुओं के ॥ ३८ ॥ १८ हाथियों के चाकर बंदरों की भांति कूदकर १९ ठाण के बाहर लेने को २० खंभों से खोले २१ हथनियों को आगे करके २२ छोटे धावों से क्रोध दिखा कर डिगाये

यों[1] बुंदीस अनीकमें[2] गजराज चलाया ॥ ३९ ॥
मिलि हयपालक[3] मंदुरन[4] तिम हयन तुकाया ॥
खेह गरद्दी काढिकैं दुति देह दिपाया ॥
कविका[5] देत कुरंग[6] गति छविकी[7] छक छाया ॥
रविको[8] मन रिझवायकैं पविको[9] जव पाया ॥ ४० ॥
मीनन पलट मिटायकैं जर जीनन भाया ॥
खीनं[10] न गति पीन न[11] पैसम जँव[12] हीन न जाया ॥
पक्खर अंग पसारिकैं कस तंग कसाया ॥
राह परोंके[13] लाहकों गजगाँह[14] झुकाया ॥ ४१ ॥
वाह चहूँ घाँ[15] उच्चरी गति थाह न गाया ॥
दीप कनोती चाँप[16] दुति खंधों बलखाया ॥
काल ठपालैं[17] गति जालके ललटिपाल लगाया ॥
कट्टोरे खुर तारके[18] खुरतार[19] सुहाया ॥ ४२ ॥
दसमी१० के द्विजराजतैं[20] जिम राहु जुराया ॥
हाटकके गल हल्लरे झल्लरि झहनाया ॥
छोरि दुबग्गों मोरिकैं करडोरि झिलाया ॥
नक्खी पायन नेउरी मग सोर मचाया ॥ ४३ ॥
वाजी ए नृप बंटिकैं सब वीर सजाया ॥
अप्प चढे हय हंजपैं[21] करकंज[22] तुकाया ॥

---

१इसप्रकार२सेना में ॥३९॥३घोड़ों के चाकरों ने ४हयशालाओं में५लगाम देते ही ६ हरिण की भांति७शोभा के८सूर्य का मन प्रसन्न करके९वज्र का वेग ॥ ४० ॥ १०जिन की गति क्षीण नहीं है११शरीर के पाल मोटे नहीं हैं १२जिनका वेग हीन नहीं है ऐसे (पवन) के पुत्र१३पंखों का लाभ लेने के राह से १४ गजगाव लगाये ॥ ४१ ॥१५चौतरफ दीपक के समान कनोती और १६ धनुष की टेढ के समान झुका हुआ कंधा१७काले सर्पों के समान अयाल १८ कटोरे के समान खुरों पर चांदी के१९खुरताल शोभित हुए ॥ ४२ ॥२०चन्द्रमा से ॥ ४३ ॥ २१ हंज नामक घोड़े पर उम्मेदसिंह चढे २२ कमल रूपी हाथों में ॥ ४४ ॥

नाथाउत पित्थल अरथ मृगडान मिलाया ॥
अमरसिंह रट्ठोरकों नटराज चढाया ॥ ४४ ॥
सूर भवानीसिंहकों दिलपार दिवाया ॥
[1]प्रहरनकाज प्रयागकों खगराज खुलाया ॥
तोक महासिंहोलकों झपटैत झिलाया ॥
मुहकमहर मरजादकों जयनाद दिखाया ॥ ४५ ॥
इत्यादिक हय बंटिकैं नृप बीर बढाया ॥
सोदरजुत सुंद्रांत[2]कों कोटा पहुँचाया ॥
तुंडारे दल ढाहिवे बल अप्प बनाया ॥
बेरबेर तुग्गस[3] बंधिकैं कमनैत कसाया ॥ ४६ ॥
बेरबेर खग्ग बँलग्ग[4] कसि कर[5] धूँप धुनाया ॥
बेरबेर चाप बजायकैं सिर अंभ[6] लगाया ॥
केक तुपकों धारिकैं अरातु मारि उडाया ॥
सेल बरच्छी साजिकैं अच्छी गति आया ॥ ४७ ॥
अच्छे बाँजि[7] उडायकैं मन आजि[8] मिलाया ॥
बैंडाराग[9] अलापिया औंडा छक छाया ॥
बंदीजन[10] रसबीरमैं भट छाक छकाया ॥
ज्यों गिरिनारी गानपैं सिर नाग उठाया ॥ ४८ ॥
कै जुब्बन वय व्याहपैं नायक हरखाया ॥
जानि मितंपच[11] रंककों नव९ही निधि पाया ॥
[12]अंक उदैगिरि आत कै बारिज[13] विकसाया ॥
पिक्खि मतंगज थूलैं[14] कै सद्दूल चलाया ॥ ४९ ॥

१ प्रहार करने (शत्रुओं को मारने) के अर्थ ॥ ४५ ॥ २जनाने को ३तरकस (भाथे) ॥४६॥ ४सुन्दर अथवा टेढे खड्ग कसकर ५हाथ में खड्ग लिया ६आकाश में मस्तक लगाया॥४७॥ ७घोड़े ८युद्ध में ९कालरा राग (सिंधवी राग) १०भाट लोगों ने ॥४८॥ ११कृपण दरिद्री को १२सूर्य के उदय होने पर मानों १३कमल फूले १४मानों हाथियों

उत्तरके पवमानतैं घन जानि घुराया ॥
जानि दिवाकरैं जेठमैं बहु ओज बढाया ॥
इक्खत जिम हिमकर उदै अंबुधि उफनाया ॥
सोलह१६ बेर कि सुक्रमैं तपनीयँ तपाया ॥ ५० ॥
पावक मारुत पायकैं हेतिनँ हुलसाया ॥
कामंदक मग लग्गिकैं बल भूप बढाया ॥
ज्यों करिणीके जालपैं सुंडाल सुहाया ॥
अंधक अग्गैं आनिकैं सिव जानि सजाया ॥ ५१ ॥
गोवर्द्धन कर लैनकों जिम कँह्न कसाया ॥
जानि जटासुर जंगपैं भुज भीमँ बजाया ॥
कै गजकेतनँ कदनकों कपिकेतु कुपाया ॥
ज्यों लंघन जलरासिकों हँनुमा हुलसाया ॥ ५२ ॥
कै रावन बध काजपैं रघुराज रिसाया ॥
कै बाहरैं प्रह्लादकी नरनाहर आया ॥
जिमँ एका१इक१ बिंदुतैं दस १० गुन दरसाया ॥
बढि ऐसैं रसवीरमैं चढि भूप चलाया ॥ ५३ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम७राशौ संभर

---

का समूह देखकर सिंह चला॥४९॥ १ उत्तर दिशा के पवन से २ सूर्य ने ३ प्रताप ४ चन्द्रमा को उदय हुआ देखकर ५ समुद्र बढा ६ अग्नि में ७ सुवर्ण को (सुवर्ण को सोलह बार तपाने से कुंदन होता है) ॥ ५० ॥ ८ अग्नि ९ पवन को पाकर १० ज्वालाओं से प्रसन्न हुआ ११ कामंदक मुनि की कीहुई नीति के मार्ग लगकर राजा ने सेना बढाई १२ हथनियों के समूह पर हाथी शोभित हुआ १३ अंधक नाम असुर को आगे लेकर ॥ ५१ ॥ १४ गोवर्धन पर्वत को हाथ में लेने के लिये १५ कृष्ण सज्जित हुए १६ भीमसेन ने १७ कर्ण का नाश करने को १८ अर्जुन क्रोधित हुआ १९ समुद्र का उल्लंघन करने को २० हनुमान उत्साहित हुआ॥५२॥ २१ सहाय २२ नृसिंह २३ जिस प्रकार एक के अंक पर एक बिंदी लगने से दश गुना होजाता है ऐसे ॥ ५३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, चहुवाणों के राजा

नैरेशसज्जीभवनवाहिनीवीरवाजिवारणवर्णनं षोडशो १६ मयूखः ॥ १६ ॥  ॥ २९७ ॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

कुंम्भ[1] कटक जबही सुन्यौं, हठि हंकत हम्मगीर ॥
आं[2] तबही पित्थल्ल अमर, भट आये नृप[3] भीर ॥ १ ॥

॥ षट्पात् ॥

जब कूरम जयसिंह दई बुंदिय दलेल कँहँ ॥
तबहि नगर निम्मान छोरि पित्थल रानाँ[4] पँहँ ॥
उदयनैर अति[5] धर्म गयो निज बल नाथाउत ॥
सुपहु रान संग्राम जाहि रक्ख्यो सनेह जुत ॥
उमराव स्वीय पंद्रह १५ अधर[6] पालसोलि उप्पर प्रथित[7] ॥
बैठारि उक्त आदर बिरचि हरख्यो नृप चालुक्य[8] हित ॥ २ ॥
इक्क समय चालुक्य निडर पित्थल्ल नाथाउत ॥
रहत सभाबिच रान जप्यो बुंदहिं[9] अधर्म जुत ॥
स्व[10] प्रभु निंदा सुनत भीम उठ्ठ्यो पित्थल भट ॥
पटा सहँस पंचास५००००छोरि हंक्यो[11] बंछित बट ॥
द्रुत[12] रान पहुँचे नैंति[13] जुत कहिय माफ करहु अपराध मम ।
मन्नी न तदपि पित्थल सुमति अक्खी तुम अकुसल अधम ३

---

का सज्जित होना। सेना के वीर और घोड़े और हाथियों के वर्णन का सोलह-वां १६ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ सित्यानवै २९७ मयूख हुए ॥

१ कछवाह की सेना २ शीघ्र ३ उम्मेदसिंह की सहाय ॥ १ ॥ ४ राणा के पास (उदयपुर) ५ अत्यंत धर्मवाला ६ अपने पन्द्रह उमरावों के नीचे और पारसोलि के ऊपर (इस समय सब से नीचे की बैठक आसींद के रावत की है परन्तु उस समय आसींद का ठिकाना नहीं बन्धा था तब से नीचे की बैठक पारसोली के रावकी थी) ७ प्रसिद्ध ८ सोलंखी को हित सहित रक्खा ॥ २ ॥ ९ बूंदीपति उम्मेदसिंह को १० अपने स्वामी की ११ चाहे हुए मार्ग से चला १२ शीघ्र १३ नम्रता

*दुजनसल्ल कोटेस सुनत यह सचिव पठायो ॥
लिखि कग्गर अति ललित बहुत सतकार बढायो ॥
लिखी नगर निम्मान नाह इतहीं तुमगे घर ॥
आवहु मिलहिं सु अन्न बंटि खेहैं बीरनबर ॥
पित्थल सु बंचि उत्तर लिख्यो क्यों तुम हठ मंडत घनैं ॥
मम जनक हन्यों आटोनि रन बलि बुंदिप बैरिय बनैं ॥
अग्ग नगर आटोनि भीम सालम जब जुट्टिय ॥
चालुक देवीसिंह तबहि असि धारन तुट्टिय ॥
कोटापति पुनि कितव बैर बुंदिय पर लायउ ॥
दुवर कारन दल बीच मंडि पित्थल पहुँचायउ ॥
सुनि दुजनसल्ल उत्तर लिखिय जानहु नहिं मम दोख ॥
मम जनक हन्यों तुमरो जनक बुंदियसन पुनि बैर किय ॥

॥ दोहा ॥

नहिं रुचि तो आवहु नहिन, परिखद बिच मम पास ॥
रहिये घर लहिये रुचिर, पटा सहँस पंचास ५०००० ॥ ६ ॥
इत्यादिक उत्तर लिखि रु, दुजनसल्लहित दिट्ठि ॥
सचिव भेजि निज सास करि, बुल्ल्यो पित्थल निट्ठि ॥ ७ ॥
अमरसिंह रट्ठोर इत, रुट्टल राम कुलीन ॥
कछवाहन बरवाड़ लिय, निकस्यो तब छिति छीन ॥ ८ ॥
निज सुत पंचक ५ जुत निडर, खोजन अनुग समेत ॥

सहित ॥ ३ ॥ * कोटा के पति दुर्जनशाल ने † मनोहर ‡ है रमाशा के पति १ मेरे पिता को आटोण ग्राम के युद्ध में मारा था और ४ वैर किया था ॥ ४ ॥ २ कोटा का महाराव भीमसिंह और सालमसिंह छली ४ पत्र में ५ मेरे पिता ने तुम्हारे पिता को मारा था और बुंदी से भी उन्होंने किया था ॥ ५ ॥ ६ सभा में ॥ ६ ॥ ७ स्नेह दिखाकर अथवा की दृष्टि से ८ पृथ्वीसिंह को बुलाया ॥ ७ ॥ ९ नाथसिंह राठौर के वाला १० भूमि छिनजाने से ॥ ८ ॥ ११ सेवकों सहित ॥ ९ ॥

सहि बिपत्ति कोटा सहर, आयो नीति *उपेत ॥ ९ ॥
पटा सहँस पैंतीस३५००० मित, करि हित दिय कोटेस ॥
इम रक्खे पित्थल अमर, दुव२ छल्ल †तिमिर दिनेस ॥१०॥
ते भट दुव२ बुंदीसपर, कूरम ‡दल सुनि आत ॥
तजि कोटापतिके पटा, आये रन उमडात ॥ ११ ॥
जोधपुर पै[1] गजसिंह सुव[2], कुमर [3]अमर रट्ठोर ॥
मरन आगरा मंड्यो, तोरि साहको तोर[4] ॥ १२ ॥
अमर भीर[5] आये तबहि, बल्लू१ रु भाऊ२ बीर ॥
पातसाहके तजि पटा, हठि जुज्झन हमगीर ॥ १३ ॥
तिमहि रान अमरेस सुत, [6]करन अनुज भट भीम[7] ॥
रक्खि खुरम सरनैं रच्यो, संगर[8] कासी सीम ॥ १४ ॥
सगताउत [9]खान सु सुनत, छिपै[10] उदैपुर छोरि ॥
पहुँच्यो कासी भीम[11] पहँ, मरयो साह दल मोरि ॥ १५ ॥
इमहिं बीर पित्थल अमर, कोटा सैन[12] करि कुच्च ॥
[13]समर बेर बुंदीससों, आनि मिले छक उच्च ॥ १६ ॥
अमरसिंह रट्ठोरकी, पतनीकै गँद[14] पूर ॥
दुक्ख हुतो बहु दिननतैं, संक्यो[15] तँदपि न सूर ॥ १७ ॥
उतरत चम्मलि [16]आपगा, प्रिया भई गतप्रान ॥
सोहु अमर रट्ठोर सुनि, न मुरयो जंग निदान[17] ॥ १८ ॥
अभयसिंह जेठो तनय, पच्छो गेह पठाय ॥
अप्प च्यारि सुत जुत अडर, अमर स बुंदिय आय ॥ १९ ॥
सुहुकमहर त्योंहीं मरन, मेटन [18]अघ मरजाद ॥

---

*नीति सहित॥९॥ †छल रूपी अन्धेरे के सूर्य॥१०॥ ‡सेना॥११॥ १ पति २ गजसिंह का पुत्र ३ अमरसिंह ४ बादशाह के प्रताप को तोड़कर ॥ १२ ॥ ५ सहाय॥ १३ ॥ ६ करणसिंह का छोटा भाई ७ भीमसिंह ८ युद्ध ॥ १४ ॥ ९ मानसिंह १० शीघ्र ११ भीमसिंह के पास ॥ १५ ॥ १२ से १३ युद्ध के समय ॥ १६ ॥ १४ रोग १५ तोभी ॥ १७ ॥ १६ नदी १७ युद्ध के कारण ॥ १८ ॥ १९ ॥ १८ पाप

सूर तुपक्क सजि पंचसत५००, आयो *नद्दन नाद ॥ २० ॥
सब भट हिय लाये सुपहु, बहु अहारि बुंदीस ॥
सहित प्रीत बंटी सिलह, सज्ज्यो जैपुर सीस ॥ २१ ॥
नाथाउत पित्थल निडर, सज्यो न वपु †सन्नाह ॥
अक्खी इच्छहु जो ‡जिपन, लेहु वहै यह लाह ॥ २२ ॥
सत बारह१२००इम सेन सजि, सादी पैदग समेत ॥
उडह³निके तट अमरपुर, खज्जि चिंत्यो रन खेत ॥ २३ ॥
सजि बुंदिप उत्तर तरफ, हंक्यो नृप हुसियार ॥
पहुमी छाई पक्खरन, सेलन गगन प्रसार ॥ २४ ॥
कोस तीन३ उप्पर कटक्क, मिले उभय२ रन मोद ॥
उत्तर दक्खिनके अरे, पाउस जानि पयोद ॥ २५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम७राशौ बुन्दीन्द्रसहायार्थचालुक्यपृथ्वीसिंहकबंधाऽमरसिंहहड्डमर्य्यादसिंहाऽऽगमनसेनाऽभिनिर्याणं सप्तदशो १७ मयूखः ॥ १७ ॥ ॥२९८॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ मुक्तादाम ॥

उयो रसवीर छयो नृप अंग, चल्यो अब सम्मुह लै चतुरंग ॥
चल्यो भट पिथ्थल संकित सेस, चल्यो सुत चप्परि४नतैं अमरेस ॥१॥
चल्यो मेरजाद नमावत नाग, चले भट सोदर तोग१ प्रयाग२ ॥

---

* गर्जना करता हुआ ॥ २० ॥ २१ ॥ † शरीर में कवच नहीं पहना ‡ जो जीतना चाहो सो कवच पहनने का लाभ लो ॥ २२ ॥ १ सवार २ पैदलों सहित ३ नदी का नाम है ४ क्रोध करके ॥ २३ ॥ ५ भालों के फैलाव से आकाश छाया ॥ २४ ॥ ६ सेना ७ वर्षा समय में ८ मेघ ॥ २५ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, बुन्दी के इन्द्र की सहाय के अर्थ सोलंखी पृथ्वीसिंह, राठोड़ अमरसिंह और हाडा मरजादसिंह का आना और सेना के सम्मुख जाने का सत्रहवां १७ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ अठानवे २९८ मयूख हुए ॥

९ वीर रस उदय होकर १० पृथ्वीसिंह ११ अमरसिंह ॥ १ ॥ १२ मरजादसिंह

भवानियसिंह चल्यो भट भूप[1], खुमान[2] चल्यो रन रावन रूप ॥२॥
चल्यो हरदाउत देविसुगेस[3], चल्यो सगताउत त्यों अचलेस ॥
चले भट भारत अर्जुन चंड, उदैहरि[4] चालुक ओज अखंड ॥ ३ ॥
चल्यो नर नाहर[5] नाहर बीर, चल्यो नवलेस हठी हमगीर ॥
चल्यो भट कर्ण महारन चाहि, अजीत चल्यो कछवाह उमाहि ४
चले इन्ह आदि बडे बर बीर, धपावन सत्रुन खग्गन धीर ॥
चल्यो इम बुंदिय भूपति चक्क[6], बितंडन[7] पिट्ठि खुली बहरक्क[8] ॥ ५ ॥
अडंबर[9] भो रज अंबर ओघ[10], मच्यो बढि ध्वांत[11] बन्यों रवि मोघ[12] ॥
भयो निसिचारन[13] आनँद भुल्लि, डरे डिगि चक्कि[14] चक्कहु डुल्लि ॥६॥
चले इत बारहसैं १२०० रन रीस, पिले उत गज्जि हजार पचीस २५००० ॥
तज्यो[15] भव[16] मोह भंज्यो[17] कर तेग, उठे भट राजि[18] बाजिय बेग ।७॥
धमंधमि भुम्मि धुजी हय धार, घमंघमि घुग्घर पक्खर भार ॥
डमंडमि डाहल डिंडिम डक्क, ठमंठमि सिंधुर[20] घंट ठमक्क ॥ ८ ॥
नरायन[21] पिक्खिय बुंदिय नाह[22], कह्यो जुरि पाहि गह्यो कछवाह ॥
इतो कहतैं दुहुँघाँ उमराव, मिले ति[23] मिले पय[24] सक्कर भाव॥ ९ ॥

---

१राजा का उमराव २खुमाणसिंह॥२॥ ३ देवीसिंह ४ उदयसिंह ॥ ३ ॥ ५ मनुष्यों मे सिंह रूप, नाहरसिंह ६ चक्र (सेना) ७ हाथियों की पीठ पर ८ ध्वजा खुली ॥ ५ ॥ ९ आकाश में १०रज का समूह छागया जिससे ११ अंधेरा होकर सूर्य १२ ढकगया और उस अंधेरे से भूलकर १३निशाचरों को आनंद हुआ १४ चकवा चकवी भूलकर डर और पास पासके हटगये ॥ ६ ॥ १५ ईश्वरीसिंह ने भजे १६ संसार से मोह छोडा और हाथों में१७खड्ग लिये १८ वीरों की और घोडों की पक्तियें वेग के साथ चलीं ॥ ७ ॥ १९ घोडों की गति से भूमि धूजी, डाहल आदि वैताल और योगिनियें आदि के वाद्य बजे२०हस्तियों पर घंट बजे (यहां ठमंठमि घमंघमि आदि अनुकरण के शब्द हैं जिनकी व्याख्या करना अनावश्यक है किन्तु ये शब्द ही व्याख्या है) ॥ ८ ॥ २१ नारायणदास खत्री ने २२ बुंदी के पति (उम्मेदसिंह) को देखते ही कहा कि २३ वे दोनों ओर के उमराव जैसे २४ दूध और सक्कर मिलै तिस रीति से मिलगये ॥ ९ ॥

वज्यो असि हड्डन अड्डन बाढ, गंज्यो भय भीरुन बीरन गाढ ॥
दपट्टत लक्खन भक्खन दाय, झपट्टत लक्खनकों झमकाय ।१०।
लकक्कि छुट्टिय वान बिथार, धकद्धकि घायन सोनित धार ॥
झगज्झगि आयुध औं झगमग्गि, धगद्धगि उट्ठिय खग्गन अग्गि ११
कटक्कटि कंकट बंकट बाढ, खटक्खटि खावन डाकिनि डाढ ॥
चटच्चटि उच्छटि हड्डन संधि, गटग्गटि गिद्ध बपा चय बंधि ।१२।
खनक्खनि टोपनपैं खुरतार, भनब्भनि गोलिन ठेशान भयार ॥
झपज्झपि सेनन पच्छैति झुंड, लपल्लपि लुट्टत सिंधुर सुंड ॥१३॥
झमंझमि मार दुधारन झाट, घमंघमि सेलन ठेलन घाट ॥
लसैं असि कुंभन फाँक चलाव, बढे रदैं सब्बुवैं तति बनाव ।१४।
भुजांतर होत कटारन भिन्न, खिचैं परि पंजर खंजर खिन्न ॥
कढैं खर तोमर दंसन दारि, फबै पृथुरोम कि जालिय फारि ।१५।
चलैं चमकैं असि ओज अपार, छपाकर बाल कला छबिदार ॥
लटक्कहिं लुत्थिनपैं लगि लुत्थि, उछट्टहिं कट्टहिं छुत्थिन छुत्थि १६

हड्डियों के ऊपर तरवारों का आडा बाढ बजा और कायरों पर भय और वीरों पर गाढ ने १गर्जना की, खाने के लिये लाखों दौड़ते हैं और २घोड़ों को झमका कर दौड़ाते हैं ॥ १० ॥ ३ कांपते हुए बाणों का फैलाव छूटा और घावों से धक धक रुधिर बहने लगा. ४ शस्त्रों की कान्ति चमकने लगी और तरवारों की ५ अग्नि प्रज्वलित होकर उठी ७ तरवारों के बाढ से ६ कवच कटकट करने लगे, खाने के लिये डाकनियों की डाढें खटकने लगीं और हड्डियों की जोड़ें खुलने लगीं ८ चरबी का समूह जोड़कर गीधनियें खाने लगीं ॥ ११ ॥ १२ ॥ ९ गोलियों का भयंकर शब्द होने लगा १० सेन (शिकारी) पक्षियों के ११ पंखों के समूह झप झप करने लगे और हाथियों की सूँडें लप लप करने लगीं ॥१३॥ दुधारे खड्गों की मार मची और भालों के धकेलने से घाव हुए १२ हाथियों के कुंभस्थलों की चीरें करती तरवारों का चलना शोभा देता है और दांत से १४साबुन कटे जैसे १३दांत कटते हैं ॥१४॥ कटारों से १५छातियें फटती हैं और खंजरों से चीरा हुए अस्थिपंजर खिचते हैं १६तीखे भाले १७कवचों को फोड़कर निकलते हैं सो मानों जाल को चीरकर १८मच्छी शोभा देती है ॥१५॥ १९द्वितीया के चंद्रमा की कला को विदारण करनेवाले खड्गों का ओज चमकता है ॥१६॥

उत्तहिँ घोरनतैं भट आय, खमैं अंह जानि कबूतर खाय ॥
छुल्लक्कहिँ छिछि हव्वक्कहिँ घाय, छुटैं जलजंत्र कि जावक छाय ।१७।
चलैं टिकि जानुलैं के पयभिन्न, स्तनंधय केलि कि अंगन किन्न ॥
किते भुव लुट्टत जात अचेत, खिचैं जनु कोटिँस डैलन खेत ।१८।
परे कति ऊरध हत्थ पसारि, किधौं हरि मंदिर बंदन कारि ॥
बबक्कत के गिरि बक्कर वेस, मनौं नमि गौंत रिझात महेस ॥१९॥
अटक्कत पाय रकाबन इद्द, लटक्कत जानि अधोमुख सिद्द ॥
कटैं सिर अंभ फिरैं भ्रमकारि, कुलाल कि चक्कहिँ भंड उतारि २०
थरत्थर कातर कंप कुढार, बिना तिय ज्यो नर पास तुसार ॥
उडैं फटि पेट फदक्कत अंत, करंडनतैं कि भुजंग कढंत ॥ २१ ॥
बनैं बटके भट के रन बाद, सु ज्यौं अँटके जगदीस प्रसाद ॥
रचैं दुव २ हत्थनके असि वार, किधौं कर खत्तियँ कँठ कुठार २२

१आकाश में कबूतर२कुलांट खाये तैसे३जावक का फुँहारा चलै जैसे॥१७॥कितने ही कटे हुए५चरणोंवाले४ घुटनों के बल चलते हैं सो मानों घर के चौक में६दूध पीनेवाला बालक क्रीड़ा करता है, कितने ही अचेत होकर भूमि पर लोटते जाते हैं सो मानों खेत के८ढकलों (ढेलों) पर७चावर (लोष्टभेदन) खिचती है॥१८॥कितने ही ९ ऊंचे हाथ करके पड़े हैं सो मानों विष्णु भगवान् के मंदिर में १० नमस्कार करते हैं ११ बकरे की भांति कितने ही गिरकर अवाच्य शब्द बोलते हैं सो मानों १२ नमस्कार करके शिव को प्रसन्न करते हैं (यज्ञ विध्वंस करके दक्ष के धड़ पर बकर का मस्तक रखकर फिर जीवित किया तब दक्ष प्रजापति ने बकरे के मुख से शिव की स्तुति करके शिव को प्रसन्न किया था इस कारण अब भी लौकिक में बकरे की बोली से शिव की स्तुति करते हैं) ॥ १९ ॥ १३ नीचे लटकते हैं सो मानों १४ नीचा मुख करके सिद्ध लटकते हैं कटे हुए मस्तक १५ आकाश में १६ चक्र के आकार फिरते हैं सो मानों १८ चाक के ऊपर से १७ कुम्हार भांडा (मिट्टी का पात्र) उतारता है ॥ २० ॥ बुरी भांति कायर ऐसे कांपते हैं जैसे विना स्त्रीवाला पुरुष पौष मास की १९ ठंड में कांपता है, पेट फटकर आंतें उछलती हैं सो मानों२०पिटारों से सर्प निकलते हैं ॥ २१ ॥ युद्ध में हट करके टुकड़े टुकड़े होते हैं सो मानों जगदीश के प्रसाद का२१कलश फटता है, कितने ही दोनों हाथों से तरवार का वार करते हैं सो मानों दोनों हाथों से२२खाती२३काष्ठ पर कुठार चलाता है ॥ २२ ॥

सरैं [2]स्रुतजात छिदे उर सैंकि, [3]नैमात रजोगुनकी लहरैं कि ॥
गुटी दृग ओर कढैं दृग लै रु, किधौं [5]अलि [6]कामल [7]कोरक लै रु॥२३॥
धसैं कढि के दृग सोनित धार, बनैं पृथुरोमन बारि बिहार ॥
सिंचानक अंतहि लै नभ जात, अचानक गोत गुढी सम खात॥२४॥
दिसा बिदिसान निसानन [10] नद्द, भनैं जनु घोर बलाहक [11] भद्द ॥
तुटी लगि टोप बजैं तरवारि, मनौं हरि मंदिर झल्लरि झारि ॥२५॥
भई हलमल्ल [12] चलच्चल [13] भुम्मि, घट्यो बल नाग निसासन घुम्मि ॥
रचैं धनु सिंजिनि [15] बेग बिसाल, किधौं रन थंभत जंभत काल॥२६॥
मचैं घन लोहित फुट्टत मत्थ, हसैं लखि जुग्गिनि खप्पर हत्थ ॥
समप्पत [17] हेरि सबै गन सीस, अपूरब हार बनावत ईस ॥ २७॥
थेइत्थेइ घुम्मत डाकिनि मत्त, तम्मासन प्रेत मलंगत तत्त ॥
किते [18] रस पान पिसाच करंत, रमैं कति लोहित तुंद [19] भरंत॥२८॥
करैं कति आमिख [20] नैं अनुराग [21], बनावत के मुख मेद [22] बिभाग ॥

बरछी से छाती छिद कर २ रुधिर १ चलता है सो मानों शरीर में रजोगुण लहरें नहीं ३ समाने के कारण बाहर निकलती हैं ४ गोली नेत्रों में नेत्र निकालती है सो मानों ५ भ्रमर ६ कमल की ७ कली को लेकर लता है ॥ २३ ॥ नेत्र फटकर रुधिर की धार में ऐसे घुसते हैं जैसे ८ मच्छी बिहार जल में होवे ६ बाज पक्षी आंत लेकर आकाश में जाता है और ग (कनकौवा) के समान अचानक गोत खाता है ॥ २४ ॥ दिशा दिशा १० नगारों का शब्द होता है सो मानों भादवा के महीने में ११ मेघ का भयंकर शब्द होता है, टोप के ऊपर लगकर तूटी हुई तरवार बजती है सो नों विष्णु भगवान् के मंदिर में झालर बजती है ॥ २५ ॥ १२ अत्यन्त से अथवा बहुत लोगों के मिलकर चलने से भूमि १३ चलायमान होगई र निश्वासों से घूमकर १४ शेष नाग का बल घट गया, धनुष से खिंचकर १ प्रत्यंचा बड़ा बेग रचती है सो मानों यमराज युद्ध में खड़ा होकर १६ (जंभुहाई) लेता है ॥ २७ ॥ मस्तक फूटकर अत्यंत लोहू मचता है जिस को खकर डाकिनियें हसती हैं और शिव के सब गण मस्तक हेरकर शिव को देते हैं ॥ २७ ॥ कितने ही प्रेत १८ स्वाद लेकर रुधिर पीते हैं और कितने रुधिर से १९ पेट भरकर खेलते हैं ॥ २८ ॥ कितने ही २० मांस से २१ प्यार करते और कितने ही २२ चरबी आदिका बंट करते हैं,

करैं मृदु*कीकस जिम्मन केक, अहारत †कोशिक ग्रास अनेक २९

खरैं कति ‡घस्मर शुक्रहिं खातु, भए रन दुर्लभ सत्त[1]हि धातु ॥

रचैं सिव हास नचैं[2] भयकार, जचैं[3] जिय बुंदियको जयकार ॥३०॥

अहंग्रह तंतिन सिंधुव सद्द, मच्यो[4] रन अंगन यौं अवमद्द ॥

गहक्कहिं चक्खहिं गिद्धनि गोद, बपा लहि मंडत कंक बिनोद ।३१।

निकासत चिल्हनि चंचुन नैन, गहैं हिय सेन गहक्कत गैन ॥

किलोलहिं[5] स्यार सिवा किलकारि, चखैं पल मंडल[6] मंडलँ[7] चारि ३२

उठी रन अंगन खग्गन अग्गि, लसी अटवी नव ज्यौं दव लग्गि॥

जरैं गज[8]ढालन तालन जूह, जरैं गजसुंडि तमा[9]लन जूह ॥ ३३ ॥

कटे पय कुंभि[10] न तिंदुव[11] तत्त, जरैं गज उ[12]न्नत पब्बय जत्त ॥

बरैं हय बाल[13]धि ते[14]र्जन तंब[15], लगैं लटियाल कि दर्भ[16] कदंब ।३४।

सिखा[17] बलि सूरनकी तृ[18]न गुच्छ, मलमिंस[19] कास[20] सुडाढ्ढिय मुच्छ ॥

---

*कितने ही कोमल हड्डियों का भोजन करते हैं †अनेक घूघू निवाले खाते हैं ॥२९॥ कितने ही ‡ भक्षण शील (बहुत खाने वाले) खड़े खडे ही १ वीर्य ही खाते हैं उस युद्ध में उन घस्मरों को सातों ही धातु दुर्लभ होगई, वैद्यक के मत से वे धातुयें हैं "स्तन्यं रजश्च नारीणां काले भवति गच्छति॥ शुद्धमांसभवःस्नेहो यः सा संकीर्त्यते वसा ॥ स्वेदो दन्तास्तथा केशास्तथैवोजश्च सप्तमम् ॥" २ भयंकर रीति से नाचते हैं और जीव से बुंदी का जय होना ३ मांगते हैं ॥ ३० ॥ ४ इसप्रकार का पीड़ाकारी युद्ध मचा॥३१॥५गीदड़ और गीदड़णियें किल्लोलें करती हैं ६ कुत्ते ७ चारों ओर फिरकर मांस खाते हैं ॥ ३२ ॥ युद्ध के चौकमें तरवारों से अग्नि लगी सो बन में लाय लगने के समान शोभायमान हुई जहां ८ हाथियों के झुंडे जलते हैं सोही ताड़ वृक्षों का समूह जलता है और हाथियों की सुंड जलती है सोही ९ तमाल वृक्षों का समूह जलता है ॥ ३३ ॥ १० हाथियों के कटे हुए पग जलते हैं सोही ११ तींदू वृक्ष हैं १२ ऊंचे हाथी जलते हैं सोही जलनेवाले पर्वत हैं १३ घोड़ों का बालछा जलता है सोही १४ बांसों का १५ बड़ा (समूह) है और घोड़ों की यालें (केसवालियें) जलती हैं सोही १६ डाभका समूह जलता है ॥३४॥ १७ वीरों की चोटियें जलती हैं सो १८ घास के पूले हैं, डाढी मूँछें जलती हैं सोही २० कांस (तृणविशेष) का १९ कचरा जलता है

जयपुरप्रविशनतन्महारावबुन्दीमार्ग्गणराणाभूपत्रय३धुंधरीग्रामाऽऽगमनहङ्केन्द्रपुरोधीदयारामाऽऽनयनग्रामसगतपुरसम्भरेशसचिवहरजनोपयोगिनीशिविकासमर्पणतत्स्वामिदेशरक्षाकरणरावराड्‌द्वितीय २ राज्ञ्याऽऽत्मजोद्गमनसुभटीकृतसालमिप्रतापसिंहकूर्म्मराजबुन्द्यागमनकोटा १ रामपुर २ जयविचारणप्रताप १ दलेल २ सौहार्दकरणतदनुजान्नत्यजनप्राप्तयवनेंद्रपत्रेश्वरीसिंहदिल्लीगमनदलेलसिंहमथुरादेहत्यजनकूर्म्मेशरणस्तंभदुर्ग्गप्रार्थनतदनङ्गीभवनेरानोपमानपत्यन्तेन्द्राऽहमदशाहयुयुत्सुसपरिकरदिल्लीशकुमाराऽहमदशाहकरतोयाऽभिमुखनिर्याणसरिच्छतद्रुशिविरसंस्थापनयवनसचिवकूर्मसवन्धनविचारणतद्भयत्यक्तवाहिनीवैभवसहङ्कप्रताप १ खत्रिनारायणदास २प्रद्रुतेश्वरीसिंहस्वपुरसमाविशनप्राप्तदिल्लीशदोर्लिखिपत्रसितारेश्वरसचिवराजनन्होत्तरदिगाऽऽगमनमाधवसिंहतत्सङ्गसाधनजय

---

माधवसिंह का रामपुर पीछा जाना और जयसिंह के बड़े पुत्र (ईश्वरीसिंह) का जयपुर में प्रवेश करना ८ उससे महाराव का बुंदी मांगना और राणा सहित तीनों राजाओं का धुंधरी नामक ग्राम में आना ९ उम्मेदसिंह के पुरोहित दयाराम को लाना और सगतपुर नामक ग्राम में उम्मेदसिंह का सचिव हरजन के उपयोगी पालखी देना और उसका स्वामी के देश में युद्ध करना १० रावराजा की दूसरी राणी के पुत्र होना ११ सालमसिंह के पुत्र प्रतापसिंह को उमराव बनाकर राजा ईश्वरीसिंह का बुन्दी आना और कोटा व रामपुर को जीतने का विचार करना १२ प्रतापसिंह और दलेलसिंह दोनों भाइयों में मित्रता करना और दलेलसिंह का अन्न छोडना १३ जिसपीछे दिल्ली के बादशाह का पत्र आने से ईश्वरीसिंह का दिल्ली जाना दलेलसिंह का मथुरा में शरीर छोडना और ईश्वरीसिंह का रणथंभ नामक गढ मांगना और उसका अस्वीकार होना १४ ईरान [म्लेच्छ देश] के पति अहमदशाह से युद्ध करने की इच्छावाले उसके उपमान परगह सहित दिल्ली के पति के पुत्र अहमदशाह का निकलकर शतद्रू नदी के पास डेरे करना और दिल्ली के वजीर का कछवाहे ईश्वरीसिंह को कैद करने का विचार करना १५ उसके भय से सेना को और वैभव को छोड़कर हाडा प्रतापसिंह और खत्री नारायणदास सहित भागेहुए ईश्वरीसिंह का जयपुर में घुसना १६ दिल्ली के बादशाह के हाथ का लिखा हुआ पत्र पाकर सितारे के पति के सचिव नन्द का उत्तर दिशा में

पुरजनपदनिवाईनगरदक्षिणपृतनाप्रपतननन्ह १ मल्लार २ वर्णदूत हूतबुंदीन्द्राऽऽगमनयवनद्वय२ शतद्रुयुद्धभवननालीयंत्राध्यक्षमनसूर स्वसचिवमारणपरसैन्यपलायनयवनेशमहाराष्ट्रागमवारणाध्ययद्रव्य द्रम्मद्वाविंशति २२ लक्षप्रेषणातिरस्कृतकूर्म्मराजनन्हप्रस्थानतत्परि-करेन्द्रगढलुण्टनविचरणकुपितोम्मेदसिंह १ माधव १ दाक्षिणात्य वारणानृपदेशाध्यक्षशत्रुरणाकरणातन्नन्हबुन्दीन्द्रशिविराऽऽगमनतत्स हायमल्लारप्रतिप्रेषणस्वयंदक्षिणागमनोम्मेदसिंह १ माधवसिंह २ सहायीभूतहुलकरोदयपुर १ योधपुर २ कोटा ३ सैन्यसमाऽऽह्वयन कूर्मजपनदलुण्टनटोडा १ मालपुर २ टोङ्क ३ नयनसमाहूतसैन्यत्रय ३ संमिलनं त्रयोविंशो २३ मयूखः ॥ २३ ॥ ३०४ ॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

नगर लहानाँही सुन्यौं, साह[1] मुहम्मद नास ॥
सक सर नभ बसु ससि१८०५समा, मेचक[2] सावन मास ।१।

आना १७ उसके साथ माधवसिंह का आना और जयपुर के देश निवाई नाम नगर में दक्षिण की सेना का मुकाम करना और नन्ह और मल्लार के पत्र से बुलाये हुए बुन्दी के पति का आना १८ दोनों यवनों का शतद्रू नदी पर युद्ध होना और तोपों के अफसर मनसूरअली का अपने वजीर को मारना और शत्रु सेना का भागना १९ बादशाह का मरहठों की सेना का आना रोककर लगेहुए खरच के बाईस लाख रुपये भेजना २० ईश्वरीसिंह का तिरस्कार करके नन्ह का गमन करना और उसकी परगह का इन्द्रगढ को लूटने को जाना और क्रोध युक्त उम्मेदसिंह और माधवसिंह का दक्षिणियों को रोकना २१ उम्मेदसिंह के देश के अधिकारियों से शत्रु के युद्ध करने के कारण नन्ह का बुन्दी के पति के डेरे पर आना और उसकी सहाय पर मल्लार को भेजना २२ नन्ह का दक्षिण में जाना और उम्मेदसिंह माधवसिंह की सहाय पर हुलकर का उदयपुर, जोधपुर, कोटा की सेना को बुलाना २३ कछवाहे के देश को लूटना और टोडा, मालपुरा और टोंक को प्राप्त करके बुलाई हुई तीनों सेनाओं के शामिल होने का तेईसवां २३ मयूख समाप्त हुआ और आदि से तीनसौ चार ३०४ मयूख हुए ॥

१ दिल्ली के बादशाह मुहम्मद का मरना २ कृष्ण पक्ष ॥ १ ॥

ताको सुत बैठो तखत, अहमदसाह अनूप ॥
वह मनसूरअली सचिव, रक्ख्यो पुनि अघरूप[1] ॥ २ ॥

॥ षट्पात् ॥

तिनहि मुकामनतैं मलार निज भट गंगाधर ॥
सहँस अठ८०००दल संग दै रु पठयो जैपुर पर ॥
तिहिँ जाय रु जयनैर द्वार अररन तोमर हनि[2] ॥
बुलवाये प्रतिबीरैं[3] भीरुँ[4] अब समुख होहु भनि ॥
कोटके निकट मालिन कुटिय बाँटिन[5] सहित प्रजारि दिय ॥
कूरमहु तुंग प्रासाद[6] चढि यह चरित्र आतुर[7] लखिय ॥ ३ ॥
तब नृप ईश्वरिसिंह कटक पिल्ल्यो तिन उप्पर ॥
सेखाउत सिवसिंह विदित निकस्यो बीरनबर ॥
यह कूरम निज असन बेर[8] दुंदुभि[9] बजवावैं ॥
लक्खन रंक जिमाय प्रीत ओदन[10] तब पावैं ॥
तिहिँ खुल्लि अरर[11] जयनैरके सजव[12] बाजि सम्मुह कियउ ॥
मरहठ्ठ भटन जयकार[13] मिलि हुलह मार खग्गनदियउ ॥ ४ ॥
सीकरपतिको लोह कटक दक्खिन सिर बज्ज्यो ॥
घरिय दोयर घमसान[14] मुक्ति गंगाधर भज्ज्यो ॥
पंच५ कोस पहुँचाय मुर्यो प्रतिमग[15] सेखाउत ॥
जाय निवेदिय बिजय नृपहिँ बंदीन[16] बिरुद सुत ॥
अरु कहिय जो न आपुन चढहु तो सत्रुन सैन हारिहैं[17] ॥
नृप कहिय जट्ट[18] अप्पन मिल रु संगर बहुरि सुधारिहैं ॥५॥

१पापी को ॥ २ ॥ २दरवाजे के किवाड़ों पर भाले मारकर ३शत्रुओं को ४हे कायरो ५बगीचियों सहित मालियों की झूंपड़ियें जला दीं ६ऊँचे महल पर ७पीड़ित होकर ॥ ३ ॥ ८ अपने भोजन करते समय ९ नगारा १० अन्न ११ कपाट खोलकर १२ शीघ्र १३जय करनेवाला ॥ ४ ॥ १४ युद्ध १५ उलटे मार्ग (पीछा) आकर ईश्वरीसिंह को विजय निवेदन किया १६ भाट लोगों से स्तुति को सुनता हुआ १७ से १८ भरतपुर के जाट ॥ ५ ॥

॥ दोहा ॥

पठपे यह कहि भरतपुर, कग्गर जट्ट समीप ॥
आयहु सूरजमल्ल इत, मंडत जुद्ध महीप ॥ ६ ॥
गहिय ढिग लै बैठिहैं, तुमहिं बीर अति आघ ॥
हिम दक्खिन सिर होहु अब, दुपहर जेठ निदाघ ॥
इम कग्गर हुत बंचिकैं, चढिग जट्ट रविमल्ल ॥
जयपत्तन दरकुंच जँव, आयो कटक उम्हल्ल ॥ ८ ॥
नगर लदानातैं किपउ, इत सब दलन प्रयान ॥
सावन उज्ज्वल भूत१४ सक्क, मिलि सर नभ धृति१८०५ मान॥ ९ ॥
हठ पूरब हुलकर रचे, बगरू नगर मुकाम ॥
तँहँ सन लियउ मलार तब, दसहजार१०००० दंमदाम ॥ १० ॥
रानकँटक अंतर गयउ, पुनि दक्खिन दलराय ॥
भिन्न भिन्न सब भट किये, मोदित डेरन जाय ॥
साहिपुरेसहिं आदिदै, सबहि रान उमराव ॥
इक१ इक१ हय नजरि करि, छुल्ले लरन चढाव ॥१२॥
तदनंतर मरुधर कटक, पहुँच्यो हुलकर नाथ ॥
अभयसिंह भट वर अखिल, संबोधे हित साथ ॥ १३ ॥
खासा दुव२ हथ दुव२ हर्यो, सालति पुष्ट समान ॥
चारु करभ सु बिनीत चउ४, पीन रु रंजत पलान ॥ १४ ॥
रयोंहि क्रमेलक दिग्घ तनु, भीरबाह पंचास५० ॥

॥ ६ ॥ दक्षिणियों रूपी १ बरफ के ऊपर २ ताप (घाम) अथवा ग्रीष्म ऋतुका ॥ ७ ॥ ३ सूर्यमल्ल ४ शीघ्र ॥ ८ ॥ ५ शुक्ल पक्ष ॥ ९ ॥ ६ दंम के रुपये ॥ १० ॥ ७ राणा की सेना के भीतर गया देशी प्राकृत के मतानुसार 'ए' और 'ई' को 'इय' और 'ओ' और 'व' को 'उव' होता है सो छंद रचना में उपयोगी होने के कारण ग्रहण किया है ८ सेनापति मल्हार ॥ ११ ॥ १२ ॥ ९ जिसपीछे १० सबको ११ निमंत्रित किये ॥ १३ ॥ १२ घोडियाँ १३ सुवर्ण की १४ सुन्दर ऊंट १५ अंत शिक्षा पायेहुए १६ पुष्ट १७ चांदी के ॥ १४ ॥ १८ बडे शरीरवाले ऊंट १९ भारबरदारी के

मरुपति एते५८ मुक्कले, प्रिय सखं हुलकर पास ॥१५॥
ते सब अत्थ निवेदये, सेरसिंह१ मनरूप२ ॥
इक१ इक हय पुनि अप्पनैं, अप्पे भेट अनूप ॥ १६ ॥
तिनहि सुकामन पंचसत५००, कोटाके असवार ॥
आये सम्मलि आहुरन, चिंतत विजय विचार ॥ १७ ॥
अखयराम१ कायत्थ अरु, नगर नागदह नाथ ॥
मांधानी मोहन कुलज, जोध२ मुक्ख दल साथ ॥ १८ ॥
तिनहूको सनमान किय, हुलकर डेरन जाय ॥
इक१ इक घोटक अप्पये, प्रचुर प्रीति उन पाय ॥ १९ ॥

॥ रुचिरा ॥

तँहँ माधव इक कपट बिथारिय अग्रज परिकर फोरनकों ॥
कन्ह१ वकील बहुरि गोगाउत२ मिलि कूरम मन मोरनकों ॥
प्रतिउत्तर समुझै तिम कंग्गर जैपुर सचिवन नाम रचे ॥
दे चरं हत्थ कहिय अग्रज चर इनहिं लखैं तब मोदमचे ॥ २० ॥
यहसुनि चर दल लहि जैपुर गैंत जानि परायनैं हत्थ परचो ॥
ईश्वरिसिंह हु लखि तिन पत्रन व्है अति आकुल सोक करचो ॥
जिन अभिधान लिखे उन पत्रन तिन प्रति अक्खिय तुमहु पढो॥
हरगोबिंद प्रमुख सुनि बुल्लिय उन छल किय तुम लरन चढो॥२१॥
ईश्वरिसिंह सु सुनि गहि मोन रु जट्ट सहित दलँ लरन सजे ॥

१सखा (मित्र)॥१५॥२यहां निजर किये॥१६॥३युद्ध करने को॥१७॥४माधोसिंघोत हाडा॥ १८ ॥ ५ घोड़ा ६ बहुत प्रीति पाकर ॥ १९॥७बड़े भाई (ईश्वरीसिंह की परगह को फोड़ने के लिये माधवसिंह ने एक कपट रचा ८ कछवाहों का मन मोड़ने के लिये ९ उनके पहिले के भेजे हुए पत्रों के उत्तर समझे जावैं ऐसे जयपुर के सचिवों के नाम१०पत्र रचे ११ हलकारे के हाथ १२ ईश्वरीसिंह का नौकर देख लेवै तब हर्ष होवै ॥ २० ॥ १३ गया १४ पैलों के हाथ में १५ जिन के नाम १६ आदि ॥ २१ ॥ भरतपुर के जाट सहित लड़ने को १७ सेना सजी

हेस[1] हयन बारन गन बृंहित[2] बंबक[3] त्रंबक[4] बहुल बजें ॥
इत बगरुव बुधसिंह सुवन नृप सँमुद[5] कबंधन[6] सिविर गयो ॥
मारव मुदित मिले नति पूरब घोटक इक१इक१ भेट भयो ॥ २२ ॥
इत पंडित पहुँच्यो गंगाधर पुनि पुर अँररन[7] सेल्ल हनैं ॥
पुरजन पकरि सहर बहिरागत[8] बिदित बिडारिय मुंडि घनैं ॥
ईश्वरिसिंह सु सुनि सज्जित करि तीस सहँस ३०००० निज कटक चल्यो ॥
संगहि जट्ट अधिप रविमल्लहु[9] बाहिनि[10] गाहिनि हंकि बल्यो ॥२३॥
सक सर नभ बसु ससि १८०५ सम्मित सँम[11] भद्द असित गत दोजि२ दिनाँ ॥
किरि रदँ[12] तुट्टि छुट्टि सत्व रु नृप बँसुमति[13] कुट्टिय समय बिनाँ ॥
हाक प्रचुर डिस दिस प्रतिहारन[14] हयन हजारन जूह[15] जुरे ॥
असह अचानक अनउपँमानक[16] घन रँव[17] आनक निकँर[18] घुरे ॥२४॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशौ लदानापुरसम्निवहितशिबिरसमस्तसैन्यदिल्लीशशाहमुहुम्मदमरणाशमनशूरसचिवतत्कुमाराऽहमदशाहयवनेन्द्रीभवनमल्लाराष्टसहस्र८०००सैन्यसहितसेनापतिगङ्गाधरजयपुरप्रेषणतत्तोरणाऽऽरतोमरमहारणाबाह्याऽऽर,

१घोड़ों का हींसना २हाथियों के समूह की गर्जना ३ नगारे और ४ ताले बहुत बजे ५ हर्ष सहित ६ राठोड़ों के डेरे गया ॥ २२ ॥ ७ किवाड़ों पर भाले मारे ८ शहर से बाहिर आयेहुए पुर के मनुष्यों को पकड़ कर प्रसिद्ध मुंडन कराके निकाल दिये ९ सूर्यमल्ल १० शत्रुओं को मर्दन करनेवाली सेना को लेकर ॥२३॥ ११समा (वर्ष) पराक्रम छूटकर १२वराह के दंत टूटे १३भूमि द्वारपालों की १४ बहुत हाक १५ हजारों घोड़ों के समूह जुड़े नहीं सहाजावै ऐसा १६उपमान रहित अचानक १७मेघ की गर्जना के समान नगारों का १८समूह बजा ॥ २४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, लदाना नगर में सब सेना का डेरा करके दिल्ली के बादशाह मुहम्मद का मरना सुनना और शूर व सचिवों का उस के कुमर अहमदशाह को बादशाह करना ? मल्लार का आठ हजार सेना सहित सेनापति गंगाधर को जयपुर भेजना और उस का

मादिप्रज्वालनजायसिंहितत्सहायाऽर्थस्ववंशीयसेखाउतशिवसिंहानि
स्सारणातत्तुमुलरणागङ्गाधरपलायनसेखाउत्तप्रतिगमनस्वर्पानिष्कस-
नौचितनिगदनकूर्म्मराजभरतपुरपत्रप्रेषणातदधीशजट्टेन्द्रसूर्यमल्ला-
ऽऽनयनगद्दिकास्पृक्कृतदुपवेशनस्वीकरणविदितवर्णादूलसूर्यमल्लजय
पुरागमनसचमूमल्लार १ बुन्दीन्द्र २ माधवो ३ दयपुर १ योधपुर २
कोटा ३ सैन्यबगरूपुरप्रपतनातद्दण्डद्रव्योद्धरणाहुलकरसर्व्वसार्थसै-
न्यमुख्यसम्माननमित्रमरुराजप्रेषितहयकरभादिद्रव्यमल्लाराङ्गीकर-
णाभूतसिद्धभविष्यस्वागतोचितकोटाकटकाऽऽगमनमाधवसिंहप्रति-
बचनव्यंजककौहक्यपत्रजयपुटप्रेदनप्रेषणातत्सद्भूतपरप्रत्यक्षीभव-
ज्जायसिंहिवञ्चकविवेचनमोहनहरगोविन्दादिपारवाञ्चक्यप्रकटीकरण
समानकालाऽधिकरणाहड्डेन्द्र १ गङ्गाधरसंगतमरुसैन्यशिबिर २ जय
पुरा२ऽयाऽगमहयोपायनपुरकवाटध्वंसननागरमुण्डनाक्रन्दन३प्रहणा

नगर के द्वार के कपाटों पर भाला मारना २ बाहर के बाग आदि को जलाना और जयसिंह के पुत्र का उनकी सहाय के अर्थ अपने वंशवाले शेखावत शिवसिंह को भेजना ३ उसके भयंकर युद्ध से गंगाधर का भागना और शेखावत का पीछे आकर ईश्वरीसिंह के बाहर निकलने की उचित वार्ता कहना ४ ईश्वरीसिंह का भरतपुर पत्र भेजना और वहां के पति जाटों के राजा सूर्य मल्ल को बुलाना ५ गादी को छूतेहुए बैठने के स्वीकार के पत्र को जानकर सूर्यमल्ल का जयपुर आना ६ सेना सहित मल्लार, उम्मेदसिंह, माधवसिंह और उदयपुर, जोधपुर, कोटा की सेना का बगरू पुर में मुकाम करना और वहां से दंड के रुपये लेना ७ हुलकर का सब के साथ सेना के मुख्य सरदारों का सन्मान करना और मल्लार का अपने मित्र मारवाड़ के पति के भेजेहुए घोड़े, ऊँट आदि द्रव्य को स्वीकार करना और आगे आये हुओं का आदर सिद्ध करके आगे के उचित सत्कार के लिये कोटा की सेना में आना ८ माधवसिंह का, प्रति उत्तर जाना जावै ऐसा छल का पत्र जयपुर भेजना और जो उसके दूत से प्रत्यक्ष होकर जयसिंह के पुत्र (ईश्वरीसिंह) का उस ठग के विचार से मोहित होना और हरगोविंद आदि का शत्रु का छल प्रकट करना ९ एक ही समय में हाडाओं के राजा (उम्मेदसिंह) और गंगाधर के साथ मारवाड़ की सेना के डेरों में और जयपुर के आगे आना, हाडा के तो घोड़ा नजर होना और गंगाधर का पुर का कँवाड़ों को तोड़ना १० नगर के लोगों

श्रवणा ४ जट्टसूर्यमल्लाऽनूनेश्वरीसिंहाऽरात्यनीकाऽभिमुखनिस्सरणंचतुर्विंशो २४ मयूखः ॥ २४ ॥ आदितः ॥३०५॥

॥शुद्धव्रजदेशीयाप्राकृतभाषा ॥

॥ मनोहरम् ॥

बावन५२ बरनतैं सरस्वतीको सरबस्व,
बेदिजाको बस्त्रज्यौं दुसासनके करतैं ॥
छंद छप्पईतैं ज्यौं प्रपंचित प्रसर पुंज,
बीज बसुधातैं बेर बुंदैं बारिधरतैं ॥
बारिधितैं बीचिं मारतंडतैं मरीचि मित ॥
तरल तरंगा स्रोत गंगा गिरिबरतैं,
गोतमतैं न्याय राजराजतैं ज्यौं रांय औसैं,
कूरम कटक कढ्यो जैपुर नगरतैं ॥ १ ॥
आवतही पंडित प्रधान तंते गंगाधर,
फोरिसे चखाप लोह मुरयो तजि खेतुहैं ॥
लागो पीठि कूरम बिनाश्रम बिजय जानि,

---

का मुंडन करना, उनका रोना और पकड़ना सुनकर जाट सूर्यमल्ल के साथ ईश्वरीसिंह का शत्रु सेना के सम्मुख निकलने का चौबीसवां २४ मयूख हुआ और आदि से तीनसौ पांच ३०५ मयूख हुए ॥

अब आगे छोटी वस्तु से बड़ी वस्तु के निकलने की उपमा देते हैं कि बावन वर्णों (अक्षरों) से सरस्वती का सर्वस्व (संसार भर की सम्पूर्ण विद्या निकला जैसे और दुश्शासन के हाथ से १ द्रौपदी का वस्त्र निकला जैसे और छप्पय छंद से २ रचाहुआ ३प्रस्तार का समूह निकला जैसे "छप्पय छन्द का प्रस्तार बहुत बड़ा होता है" ४ पृथ्वी से सम्पूर्ण वस्तु का बीज निकला जैसे मेघ से ५ शरीर और जलकण निकले "जैसे मेघ से मच्छी मैंडक आदि असंख्य जीवों की सृष्टि होती है" समुद्र से ६ लहरें निकलें जैसे और सूर्य से ७ किरणें निकलें जैसे, हिमालय पर्वत से ८ चपल तरंगवाली गंगा की धारा निकली जैसे, गौतम मुनि से न्याय (न्यायशास्त्र) और जैसे, ९कुबेर से१०धन निकला तैसे जयपुर नगर से कछवाहे ईश्वरीसिंह की सेना निकली ॥ १ ॥

विना ही श्रम विजय मिलना जानकर ११ कछवाहा ईश्वरीसिंह पीठ लगा

*जट्टन समेतु सज्ज संगर सचेतुहैं ॥
†बड़िस बपाके लोभ लीन ‡महामीन जैसें,
डोरि ऐंचिबेतें नीर तीर आनि लेतुहैं ॥
जैपुरनेरस आनि डाऱ्यो यों मलारपैं ज्यों,
डाकिनिके डेरा डावरेकों डारि देतुहैं ॥ २ ॥
आवत सुनत ढुंढाहरको कटक इत,
१पर अनीक हिय पंकज खिलतुहैं ॥
बुंदीपति १ माधव २ मलार३ असवार होत,
सिसकतु सेस अंग कच्छप गिलतुहैं ॥
सिंधू राग लागैं खैंचि खागैं अनुरागैं आनि,
हाडे तानि बागैं बढि आगैंकों मिलतुहैं ॥
नयन गुलाबी आबी छत्रनैं छाबी भूमि,
एडिनकी दाबी नाँ अँगूठन मिलतुहैं ॥ ३ ॥
बान नभ अष्ट भू १८०५ समान सकविक्रमके,
पहव चउत्थी४ स्याम भालन भिलनकों ॥
नैर बगरूके खेत पंचों५ सेन सज्ज करि,
मंड्यो मँगरूर इंकि सम्मुह मिलनकों ॥
आसिक अर्नीके बीँद अच्छरि बनीके फन,
फोरत फनीके धार धारन झिलनकों ॥
हाडा छत्रधार १ और माधव२ मलार३ लागे ॥

---

*जाटों सहित युद्ध पर सचेत होकर सजा सो † कांटे (कटिये) में लगाई हुई चरबी के लोभ से लगनेवाला ‡ बडा मच्छ खैंचने से जैसे जल के किनारे आजाता है तैसे गंगाधर रूपी कटिये ने जयपुर के राजा को मल्लार के पास ऐसे ला डाला जैसे डाकिनी के डेरे पर बचे को ला डाल देते हैं ॥ २ ॥ १शत्रु की सेना के २ प्रीति करके गुलाब से (लाल) नेत्रों की ३शोभा ४ छाईहुई ५ जिस भूमि को एडी से दबाई वह अंगूठे को नहीं मिलती अर्थात् पीछे पग नहीं लगते ॥ ३ ॥ ६ कृष्णपक्ष ७ घमंड ८ शेषनाग के ६ छत्र धारण करनेवाला

राहु[1]ह्वैकैं कूरम कलानिधि गिलनकों ॥ ४ ॥
चलत चलूकैं चौंकि चंडी चहकाय गन,
गिद्धि गहकाय खरे खेत्रपाल खिल्लीपैं ॥
तरल[3] तुखार[4] सार पक्खर अपार नाद,
प्रचुर प्रसार जो न झंतकार झिल्लीपैं ॥
घुमंडि घटाले हल्ल हुलकरवाले बीर,
झाले भुज भाले चाले दीठि मन मिल्लीपैं ॥
कूदत कैलावा[5] नागपेच लपटावा देत,
कूरमपैं कावा[6] देत दावा देत दिल्लीपैं ॥ ५ ॥
प्रथम मिलाप रचि तोपनको ताप,
कपिलेसँ[7] कैसो साप बाप[8] कालको बिथारचो त्यौं ॥
करकि कराल[9] सोरझाल बिकराल फेलि,
फालन[10] बिसाल ज्वालमाल जग जारचो त्यौं ॥
गोलनके गोन पीलु[11] मत्ते पोन[12] पैंत्ते कारि,
तोनों[13] भौंन तत्ते कारि प्रलय प्रसारचो त्यौं ॥
नालिनको[13] नाद यों निहारचो बगरूके जंग,
मंदर[14]को मारचो ज्यों पयोनिधि[15] पुकारचो त्यौं ॥ ६ ॥

॥ घनाक्षरी ॥

परत पलीते घोर जाम[16] जुगर बीते छूटि,
फैरनपैं फेर नर हैवर[17] मरत जात ॥
सिलगत सोर ओर ओर जातवेद[18] जोरि,

(राजा) १ कछवाहे रूपी चन्द्रमा को ॥ ४ ॥ २ फूलकर (प्रसन्न होकर) ३ चपल घोड़े ४ तरवार ५ हाथियों के कंधों पर हो हो कर कूदने हैं ६ शोक कुआ ॥ ५ ॥ ७ कपिलदेव के शाप के समान ८ काल का भी पिता "अधिकता बताने में बाप को बताने की लोकोक्ति है" ९ भयंकर १० कंधी छलांगों से ११ मस्त हाथियों को पवन के १२ स्पर्श के समान करके १३ तोपों का शब्द १४ मंदराचलों का मारा हुआ १५ समुद्र ॥ ६ ॥ १६ दो पहर १७ घोड़े १८ अग्नि के

जिल्लह जेल्लूसी जंबूदीपकी जरत जात ॥
जंग बगरूके घोसें कोसन पहुमि रुंधि,
धूम धीरनीकी धुंधि धूसर परत जात ॥
सेंख्खी करि सूर जेंसमकखी तोप लंख्खी गज,
मख्खीपर लैलै काल चख्खीसी करतजात ॥७॥
गान नँव गोले घमसानिन उडानन लै,
धानन किंसानन त्यौं प्रानन लुनतें जात ॥
दाहन दुसह अवगाहन बिजय बेद,
चंड कछ्छवाहन सिपाहन चुनत जात ॥
दगि दगि दाँव ताव अतुल अँलाव लगि,
झगि इकतौंर झार भारसी भुनत जात ॥
ताँकैं तिन तोपन अवाजन सुनत त्यौंही,
तोपनके ताकेहूं अवाजन सुनत जात ॥ ८ ॥
पाथोजजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥
॥ मुक्तादाम ॥
रची बगरू इम तोपन रारि, झगे अँय गोलक पावक झारि ॥
भये कँचमाल मई सब भोन, गिरैं बहु बाँरन गोलन गोन ॥ ९ ॥
उडैं बर हैवँर त्यौं असवार, लहैं जम मग्ग कि नैर बजार ॥

यश से १ शोभा २ शोभा की सामग्री (सजावट) ३ शब्द ४ सूरज को साक्षी करके ५ समत्र (संमुख) ६ लाखों रुपयों के हाथियों को अथवा काले हाथियों को "तोप, बंदूक का निशाना काले रंग का ही करते हैं" ॥ ७ ॥ ७नवीन८युद्ध में९करसे लोक धान को काटें जैसे१० प्राणों को काटती है ११ शीघ्रता से विजय का धाड़ लेती हुई१२अग्नि१३तुलना रहित अग्नि का समूह १४ निरन्तर१५उन तोपों को देखते हैं सो१६उन तोपों की ताक (सिस्त) में आये हुओं की अवाज (शब्द) मात्र ही सुनते हैं कि यह भी थे॥८॥ १७लोहे के गोले १८सब भर कचनार मय (लाल) होगये (कचनार का रंग लाल होता है अथवा मरनेवाले मनुष्यों की अधिकता से सब भूमि केशों की मालामई होगई) गोलों के चलने से बहुत१९हाथी गिरते हैं ॥ ९ ॥ इसी प्रकार श्रेष्ठ२०घोड़े और घोड़ों

उड़ैं दगि तोर झलाझल अभ्भ, गिरैं सुनि गज्जत गेभिनि गभ्भ॥१०
हलैं भुव पन्नग सीस हजार, मचैं किरिं तुंड सपक्कन मार॥
नचैं जिम मारुत वारिधि नाव, भयो इम छोनिय तंडव भाव॥११॥
भये जड़ जोगिय छुट्टि समाधि, बढ्यो सब ओर प्रजागर व्याधि॥
भन्यों विधि लोक बनावन भार, करी हरिसों द्रुत जाय पुकार १२
लगैं अय गोलक मंडत लोप, उड़ैं ध्वजदंड मयूरन ओप॥
थरत्थर भू जिम पोमिनि नीर, सरैं जिम ग्रीखम तप्त समीर॥१३॥
उड़ैं हय अंभ भ्रमैं गति चक्र, मनों इन्द्र पच्छन कट्टिय सक्र॥
रचैं बहु खेल सलंगत रुंड, बनैं चँतुरी परि मुंडन मुंड॥१४॥
छिकैं गज मत्त चिक्कारिन मारि, दरी गिरि सन्निभ होत दरारि॥
उड़ैं बहु सूर गरूर अघाय, बिनां श्रम हूरन लुंबत जाय॥१५॥
कढैं जित गोलक बेग बिथार, बनैं तित आयत पंथ बजार॥

के सधार उड़ते हैं, जस का मार्ग पड़ता है सो मानों नगर का बजार पड़ता है, बारूद झलाझल करके १ आकाश में उड़ता है सो गर्जना सुनकर २ गर्भिणियों के ३ गर्भ गिरते हैं॥१०॥ शेष के मस्तक के हजारे पर भूमि हिलती है और ४ वाराह की तुंडा पर सचकों की मार लगती है, जिस प्रकार ५ पवन से ६ समुद्र में नाव नचै तिस प्रकार ७ भूमि के नचने का भाव हुआ॥११॥ समाधि छूटकर योगी मूर्ख होगये (ज्ञान शक्ति नहीं रही) चारों ओर ८ जागरण का रोग बधा "चिंता के कारण निद्रा नहीं आवै उसका नाम प्रजागर है" ब्रह्मा ने ९ लोक बनाने का भार कहा और १० शीघ्र जाकर विष्णु से पुकार करी॥१२॥ ११ लोहे के गोले लगकर नाश करते हैं और मयूरों की शोभा से ध्वजा दंड उड़ते हैं, जैसे पानी में १२ पद्मिनी (कुमुदिनी) धूजै तैसे भूमि धूजती है और ग्रीष्म में १३ चलै ऐसा १४ गरम पवन चलता है॥१३॥ घोड़े उड़कर १५ आकाश में गोलाकार फिरते हैं सो मानों १६ इन्द्र ने इनकी पांखें काटडाली हैं "इन्द्र ने घोड़ों की पांखें काटीं सो कथा पुराणों में सविस्तर है" रुंड कूद कर कई खेल करते हैं और मस्तक पर मस्तक पड़कर १७ चबूतरियें (चूँतरियें) बनती हैं॥१४॥ मस्त हाथी १८ चीस मार मार कर छिदते हैं और १९ पर्वत की गुफा के २० सदृश दरारें होती हैं, अपार घमंड वाले बहुत वीर उड़ते हैं और विना ही परिश्रम अप्सराओं के जा लूमते हैं॥१५॥ २१ गोले जिधर वेग फैलाकर निकलते हैं उधर ही २२ चौड़े लंबे बजार बन-

गडैं भुव तोप चरक्खन *चक्क, लगैं कढि गोलक देत ललक्क ॥१६॥
जगैं कति पुंज पताकन ज्वाल, भ्रगैं जिम †मारुत होरिय भ्राल ॥
मच्यो बगरूपुर ‡उलमुक्क मेह, गिरैं बहु §सोध ¶अटालक गेह॥१७॥
हसैं नचि थेइन ×पन्नगहार, डरावत डाकिनि लेत डकार ॥
अनंतहिं नागिनियों उचरंत, कहो किम सेक्क घमंकत कंत॥ १८ ॥
नहीं परिरंभन स्पृष्टक आदि८, नहीं उपगूहन और अनादि ॥
ललाटक आदिक चुंबन८ नाँहिं, नवीन बनैं रसना रन नाँहिं॥१९॥
॥ बननाँहि१रननाँहि२अन्त्यानुप्रासः२॥
नकक्खहिं लै८नख अप्पत नाह,उठैं नहिं क्यों रति केलि उछाह
न गूढक आदि८ बनैं रदनोद, लहैं किम नाथ घनी तिय मोद॥२०॥
नहै परिरंभन आदिहि च्यारि४, नक्यों तब दुक्ख लहैं हम नारि
कही यह नागिनि सेसहि कत्थ,नस्यो तब नागं भिया भरि बत्थ२१
इतैं भुव बुंदियको अधिराज१, उतैं हढ जैपुर भूपति१ आज ॥
लरैं दुव२ सज्ज चमू रचि लाम, धुमैं इहिं कारन अप्पन धाम२२
सुन्यों इमनागिनि संगर सोर, रही चुप रुक्किय मोहन गोर ॥
कढैं रसना जिम दोय हजार२०००, परैं तिम नागिनिकों दुख प्यार

जाते हैं, तोपों के चरखों के*पहिये भूमि में गडते हैं और ललकार करते हुए गोले निकलते हैं ॥ १६ ॥ कितने ही ध्वजाओं के समूह जलते हैं सो मानों †पवन से होली की झाल जगती है, बगरू पुर में ‡ अंगारों (निर्धूम अग्नि) की वर्षा हुई जिससे§बहुत महल ¶ छतें और घर गिरे ॥ १७ ॥ × शिव नाचते हैं १ शेषनाग से सर्पिणियां कहती हैं ॥ १८ ॥ २ आलिङ्गन ३ वात्स्यायन कृत काम सूत्र में स्पृष्टक आदि आठ प्रकार के आलिंगन लिखे हैं जिस का वर्णन अश्लील होने के कारण हमने छोडदिया है ४ चुंबन भी वहीं पर आठ प्रकार के लिखे हैं५कटिमेखला का बजना अथवा लहँग का नाड़ा खोलने का युद्ध ॥ १९ ॥६नखक्षत भी काम शास्त्र में आठ प्रकार का लिखा है सो हे पति काख में लेकर नखक्षत क्यों नहीं देते७ यहीं पर गूढक आदि आठ प्रकार के दन्त क्षत हैं८ हे पति आपकी बहुत स्त्रियें मोद कैसे मानें ॥ २० ॥ ९ भुजों में भींचना ये परिरंभ भी काम सूत्र में चार प्रकार के लिखे हैं १०शेषनाग ने कहा ॥ २१ ॥ ११ पंक्ति रच कर ॥ २२ ॥ १२ मैथुन का भय (अन्यसंभोगिता का दुःख) मिटा अथवा मूर्छा का भय मिटा १३ प्यार के कारण ॥ २३ ॥

बराहहिं *सूकरिका इत बुल्लि डिगे किम दंतुलि टारत डुल्लि ॥
कह्यो तब तुंड टिकैं नहिं कोल, बयो सुहि †कुम्म ‡दुली प्रति बोल्ल॥
भये अधलोकहु यों §भर भीत, बनैं ब्रहमंड मनौं बिपरीत ॥
धरे इम द्वेर दल खग्गन खेरि, लयो मरहट्ठन कूरम घेरि ॥ २५ ॥

॥ षट्पात् ॥

दगत छई दुहुँ[1]ओर तोप पट ¶मदन बितानन ॥
आतप[2] हुव तपि अंक[3] चर्क[4] हुव स्वेदित आनन[5] ॥
इहिं अंतर आसार[6] मुदिर उज्झलि अति मंडिय ॥
बहि सुख सीतल बात खेद आतप[7] भव खंडिय ॥
दुव२ घटिय होय दाता जलद[8] गाढ कृपनपन पुनि गाहिय ॥
पहु[9] राम तदिन बगरू पहुमि बाहि रुहिर[10] सम्मलि बहिय॥२६

॥ दोहा ॥

मरहट्ठे रुक्कत मुदिर[11], जुरे बहुरि जुज्झार ॥
इक ऊँचे थल पर चढे, माधव३ हुल्लर२ मलार३ ॥ २७ ॥
तोप तहाँ सन त्रिगुन[12] खट ६।१८, माधवकी चलवाय ॥
कूरमपतिके गज निकट, गोले लग्गिय जाय ॥ २८ ॥
गो इतनै रवि चरमगिरि[13], साँय[14] समय बिधाय[15] ॥
भीमनिसा[16] आगम भयो, दिस दिस तिमिर दिखाय ॥ २९ ॥

---

*वराह की स्त्री †कमठने भी ‡उसकी स्त्री (कमठी) से यही वचन कहा ॥ २४ ॥ §भार से ॥ २५॥ ¶मोम के १वस्त्रों के तने हुए डेरों में २सूर्य तपकर ३घाम (गरमी) हुई जिससे ४सेना के ५मुख पर पसीना होगया इसी बीच में मेघ ने उछल कर ६ बहुत मेघ धारा बरसाई जिस से शीतल पवन चलकर ७ताप से उत्पन्न हुए दुःख को मिटाया ८ उस मेघ ने दो घड़ी तक दानीपन करके फिर कृपणता करी (बंध होगया) ९ हे प्रभु रामसिंह उस दिन बगरू की भूमि में पानी और १० रुधिर सामिल ही बहा ॥ २६ ॥ ११ मेघ के रुकते ही ॥ २७ ॥ १२ अठारह (छः को तीन से गुणा करने से १८ होते हैं) ॥ २७॥ २८ ॥ १३ सूर्य अस्ता-चल पर गया १४ संध्या समय १५ करके १६ भयंकर रात्रि का ॥ २९ ॥

फिर नकीब तब दुव्र२ दलन, अक्खिय रोकहु जंग ॥
मन सूरन सो सुनि मुरे, आयासित लखि अंग ॥ ३० ॥
बुद्धि तिमिर२ करि सबन नहिं, लद्धो डेरन राह ॥
लरत हुते तत्थहि३ रहे, तजि तजि तुरंग४ सिपाह ॥ ३१ ॥
तीन३ तीन३ दिनको असन, रक्ख्यो कतिन६ लगाय ॥
तिहिं करि भूखे तृप्त हुव, सूर१ सप्ति७२ समुदाय ॥ ३२ ॥
चग्गडोरि बाजीनकी, गहि गहि करन८ कराल ॥
सज्जहि रहि बैठे सबन, कट्ट्यो जामिनि काल ॥ ३३ ॥
माधवहू इक ग्राममैं, रहि कर्षुक गृह१० रत्ति ॥
बदलि नाम तापँहँ बचे, बितई निंद बिपत्ति ॥ ३४ ॥
कवच१सेभ्क१उपधान२कर२, पहुमि३पृथुल१२ पल्ल्यंक३ ॥
सुत्तो तँहँ जयसिंह सुवँ, असि४ कामिनि४धारि अंक ॥ ३५ ॥
सोवन१ न्हावन१ असन१की, कहाँ केणिका१५ तीन३ ॥
बुंदीसहु इक खेत बिच, खिनँदा१६ कीनी खीन ॥ ३६ ॥
हुलकरके पहुँची हठन, इक१रावटी आनि ॥
बित्ती कठिन बिभावरी, चटकन हुव चहकानि ॥ ३७ ॥
नित्य नियम मंड्यो नृपति, उट्ठि सबन सन अग्ग ॥
एते बिच पिक्ख्यो अडर, माधव आवत मग्ग ॥ ३८ ॥

॥ षट्पात् ॥

सक गुन नभ धृति१८०३समय मित्र माधव खंडुव हुव ॥
बदली दोउन पग्ग धरि सु रक्खी डब्बन धुर्व१८ ॥

१परिश्रम सहित ॥ ३० ॥ २वर्षा के अंधेरे से ३तहां ही ४घोड़ों से उतर कर ॥ ३१ ॥ ५ भोजन ६ कितने ही लोगों ने ७ घोड़ों के समूह ॥ ३२ ॥ ८ हाथों में ९ रात्रि का समय ॥ ३३ ॥ १० करसे के घर में रात बिताई ॥ ३४ ॥ ११ हाथ है सो ही तकिया हुआ १२भूमि ही बड़ा पलंग (सेझ) १३सुत १४खड्ग रूपी स्त्री को अंक में लेकर ॥ ३५ ॥ १५डेरा (तंबू) १६ रात्रि बिताई ॥ ३६ ॥ १७ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ १८ निश्चय

इहिंदिन वह उन्नीस[1] कुंम्म[2] आयउ धारन करि ॥
जपि नृप हिंतु[3] जुहार इक्क तरु तर गय उत्तरि ॥
द्विज दयाराम पठयो नृपति पुच्छन कछु कछवाह पँहँ ॥
तिंहिं जाय लखिय जयसिंह सुव चव्वत दंहँ मउठ तँहँ॥ ३९॥

॥ दोहा ॥

ऐसोहू आवत समय, घोर मचत घमसान ॥
भूपति हू निज भूखकौं, देत मोठ बलिदान ॥ ४० ॥
इतहु हड्ड नृप नित्य करि, वैश्वदेव करवाय ॥
जथालाभ[5] लै अन्न अरु, सज्ज्यो कवच सुभाय ॥ ४१ ॥
इहिं अंतर जैपुर अधिप, चढ्यो चमूजुत चंड ॥
अभ्रमुपति[6] पर इंद सम, बैठो साजि बेतंड[7] ॥ ४२ ॥
इत उमेद१ माधव२ अरहि, हय चढि सम्मलि होय ॥
हुलकर ढिग आये हुलसि, दलहिं[9] पचारत दोय२ ॥ ४३ ॥
नृप मलार हरवल्ल व्है, जयपुर सम्मुह जंग ॥
कुंत[10] भ्रमात असव्य[11] कर, फेरत तरल तुरंग ॥ ४४ ॥
परे पलीते तोप परि, अतुल दगी अरराय ॥
वासव[12] कैधों[13] वज्र लै, घल्लै अद्रिन घाय[14] ॥ ४५ ॥

॥षट्पात् ॥

तोपन लग्गत अग्गि व्याल[15] पीठक्क बररक्किय ॥
दररक्किय किरि[16] दड्ढ कमठ खुप्परि कररक्किय ॥
पृतनाँ[17] बिचकरि पंथ कढत गोले सक्क सक्क करि ॥
मनहुँ संघ मायूर[18] धसत काननं[19] केकाधरि[20] ॥

---

१ पगड़ी २ माधवसिंह ३ उम्मेदसिंह ४ से जुहार करके ४ सुने हुए मोठ चाबता था ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ५ जैसा मिला तैसा ॥ ४१ ॥ ६ ऐरावत पर इंद्र बैठे तैसे ७ हाथी पर बैठा ॥ ४२ ॥ ८शीघ्र ही ९ सेना को ॥४३॥ १०भाला ११दाहिने हाथ में ॥ ४४ ॥ १२मानों १३इंद्र ने वज्र लेकर पर्वतों पर १४ चोट लगाई ॥ ४५ ॥ १५शेषनाग की पीठ १६वराह की दाढ १७सेना में १८मयूरों का समूह १९ वन में २० केका नामक वाणी को धारण करके

मल्लार पिट्ठि कोटा चमुप हो मोहनसिंहोत भट ॥
वह जोध नागदहपुर अधिप गोला लगि गय विहित[1] वट ।४६।
ऐसे कठिन अनेह[2] कहिय माधव मलार कँहँ ॥
हम किहिंठोर रहैं सु त्वरित सुनि दिय उत्तर तँहँ ॥
देखहु वह बुंदीस वीर किहिँ ठोर बिहारत ॥
ललितँ[3] सेझ नहिँ लाल इहाँ निकसत असु[4] आरत ॥
मेरेहि कहँ रहनौं जु मत आनि रहहु तो मम उँदर[5] ॥
सुनि यह सिटाय माधव सलज हुव प्रदोष[6] पंकज[7] कँहर ॥४७

॥ दोहा ॥

इत तंते गंगाधर सु, दूजीर आनिय बनाय ॥
पैलीघाँ[8] सन उडि परिय, जैपुर दल बिच जाय ॥ ४८ ॥

॥ षट्पात् ॥

गंगाधर हय गरक करे कूरम दल अंतर ॥
रिट्ठिनँ[9] वज्जिग रिट्ठ भीमँ[10] गज्जिग रज्जिंग[11] भर ॥
फटत टोप चोधफार कटत करिकी तरबूजन ॥
खरँ[12] खुरतारन खुदत धरनि धारनँ[13] लगि धूजन ॥
भपकार मुंड मुंडन भिरत रुंड फिरत बन बन्हि रुख[14] ॥
भ्रामँरी[15] दसा भीरुन भई सिद्धा[16] सूरन समर सुख ॥ ४९ ॥
तंतेकी तरवारि बिखम जैपुर दल बग्गी ॥

---

१ उचित मार्ग (स्वर्ग) को गया ॥ ४६ ॥ २ समय में ३ सुंदर ४ पीड़ित होकर प्राण निकलते हैं ५ मेरे पेट में ७ सन्ध्या समय के जुलम से ६ कमल होवैं तैसे ॥ ४७ ॥ ८ परली तरफ से ॥ ४८ ॥ ९ निरन्तर प्रहारों पर प्रहार १० भयंकर गर्जना करके वीर ११ शोभायमान था रजो गुण युक्त हुए १२ तीखी से खुद कर १३ घोड़ों की दौड़ से भूमि धूजनेलगी १४ बन में अग्नि फिरे तिस प्रकार रुंड फिरते हैं १५ ज्योतिष में भ्रामरी दशा दुखदाई मनीजाती है सो कायरों की हुई और १६ सिद्धा दशा सुखदाई मानते हैं सो युद्ध में वीरों को

तड़ित जानि अति तेज मुदिर भद्दव झगमग्गी ॥
घेरयो रचि घमसान तुमुल हुव २ पहर कहर तप ॥
नैंक डिगन नन दियउ ईश्वरीसिंह अनेकप ॥
कूरमन तबहि यह छल्ल करिय दल नकीब मुक्कलि द्रुतहि
झंडे रुपाय दीरघ दपें करहु मुकाम मुकाम कहि ॥ ५०

तहि१ कहि२ अन्त्यानुप्रासः १॥

॥ दोहा ॥

यह लखि हुलक्कर कटक अब, जानी कुम्भ न जाय ॥
सउचादिक्क बपु कर्म सब, भट सु निबेरहु भाय ॥ ५१ ॥
तब तनाय इक१ रावटी, तजि कटिबंध मलार ॥
नित्य नियम बपु कर्म निज, बिरचन लगि तिहिं वार ।५२।
पौरानिक्क द्विज बुल्लि पुनि, इंद्रदत्त अभिधान ॥
व्यासासन बैठारि तिहिं, सुनत भागवत गान ॥ ५३ ॥
अँपर भटन उतरन समय, आक्खिय दूतन आय ॥
उतर्‌यो नहिं कूरम अधिप, जानैं हम भजिजाय ॥ ५४ ॥
हुलक्कर तब सुभटन कहिय, उतरहु कोउ न अज्ज ॥
कूरम हम जान्यौं कितव, लेस न बुल्लत लज्ज ॥ ५५ ॥
ततेकों मुक्कलि तबहि, रोक्यो जैपुर राह ॥
इतनैं दुंदुभि बज्जि अँर, कढि चल्लिय कछवाह ॥ ५६ ॥
सुनत एह हुलकर सु पहु, द्रुतहि उघारे देह ॥
तुरग चढ्यो पँटगेह तजि, मंडत आयुध मेह ॥ ५७ ॥

---

सुखदाता हुई ॥ ४६ ॥ १ बिजुली २ भाद्रवा के मेघ में ३ जुल्म वा क्रोध से तप कर के ४ ईश्वरीसिंह की सवारी के हाथी को ५ शीघ्र ॥ ५० ॥ ६ शरीर के कार्य ७ रीति पूर्वक ॥ ५१ ॥ ८ कमरबंधा खोलकर ॥ ५२ ॥ ९ पुराण बांचने वाले इंद्रदत्त १० नाम के ब्राह्मण को बुलाकर ॥ ५३ ॥ ११ अन्य वीरों के ॥ ५४ ॥ १२ छली ॥ ५५ ॥ १३ शीघ्र ॥ ५६ ॥ १४ डेरा छोड़कर ॥ ५७ ॥

॥ नराचः ॥

चढ्यो मलार लै तुखार नोहजार९००० नच्चते ॥
धंपे प्रवीर तानि तीर जंग धीर जच्चते ॥
बजे निसान [2]स्वान जे दिसा दिसान बित्थरे ॥
चमंकि पारि चिक्करी डिगे रु दि[3]क्करी डरे ॥ ५८ ॥
हजार पंच५००० सेन देस क्लेस काज मुक्कली ॥
रुमापुरी[4] समीपलौं गये लि लूटते बली ॥
हजार अंक ९००० [5]है लिये मलार उप्परयो इतैं ॥
जितैं जितैं चलात खात खग्गतैं तितैंतितैं ॥ ५६ ॥
बुलैं नकीब इक्कसै१०० हुलैं[6] हरोल हक्कदै ॥
तुलैं तुरंग तँक्खरे धरा धुजात धक्कदै ॥
उमेद१ माधवेस२हू सजे दुरूह सत्थव्है ॥
करिं[10]ध्वजाभ कुंम्भपैं पिले प्रचारि पैंत्थव्है[11] ॥ ६० ॥
करीनके [12]कलाप के [13]कलाप केतुके खुले ॥
चले [14]समग्ग खूब खग्ग सेन अग्ग संकुले ॥
खिचैं कमान बीच बान दंडितुंडै[15] दंतव्है ॥

---

नौ हजार नाचते हुए घोड़े लेकर मल्लार चढा और धैर्य के साथ युद्ध में जचे (ठहरे) हुए वीर१दौड़े वहां नगारों के२शब्द बजकर दिशा दिशाओं में फैलगये जिससे ३ दिग्गज डरकर चीख मार अपने स्थान से हट गये ॥ ५८ ॥ पांच हजार सेना ढुंढाहड़ देश में क्लेश फैलाने को भेजी गई जिसके वीर लूटते हुए ४ सांभर पुर तक पहुंच गये और इधर मल्लार भी नौ हजार ५घोड़े लेकर चढा सो जिधर जिधर वह गया उधर उधर तरवार से शत्रुओं को भक्षण ही करता गया ॥ ५६ ॥ ललकार के साथ६अगली सेना को बढाते हुए सौ नकीब बोले७और ७ ताते (चपल) घोड़ों को उठाकर भूमि को धक्के देकर धुजाने लगे जहां उम्मेदसिंह और माधवसिंह भी ८ कठिनाई से तर्कना में आवै इस प्रकार सज कर मल्लार की साथ हुए सो मानों १० ईश्वरीसिंह रूपी ९ कर्ण पर ११ अर्जुन के समान ललकारते हुए बढे ॥ ६० ॥ १२ कितने ही हाथियों के समूह पर १३ ध्वजाओं के समूह खुले १४ सभी खड्ग खूब चले और सेना के अग्रभाग में भरगये जहां १५ यमराज के मुख के दंत होकर कमानों के

करैं कटार केक पार *देवदार कंतह्वै ॥ ६१ ॥
झरैं तुरंग फेट भंग पंच५ रंग झंडके ॥
खिरैं †खलीन खग्ग खीन दुंदुभीन खंडके ॥
कटैं कपाल भिन्न भाल अंखि लाल उच्छटैं ॥
बटैं बिसाल ग्रीव गाल जत्रु१ जाल त्यौं फटैं ॥ ६२ ॥
कुकैं हुकैं फुकैं कलेज कुम्म२ के रुकैं लुकैं ॥
सुकैं करीन३ दान तान गान अच्छरी चुकैं ॥
छिकैं चिकैं किरीट केक ओट घोटकी४ टिकैं ॥
थकैं जकैं हकैं कितेक बाढ बन्हिकैं५ सिकैं ॥ ६३ ॥
जगैं प्रकोप अक्क६ ओप केक तोप त्यौं दगैं ॥
झगैं बिसाल सोर झाल दीपमालसी लगैं ॥
जचैं सु मल्ल जंग के तुरंग तापमैं तचैं७ ॥
रचैं बकारि रारि के डकारि डाकिनी नचैं ॥ ६४ ॥
गजैं गरूर पूर सूर कूर नूर के तजैं ॥

---

बीच में बाण खिचते हैं और कितने ही बीर * अप्सराओं के पति होकर कटार पार करते हैं ॥ ६१ ॥ जयपुर के कई पचरंगे झंडे घोड़ों की फेट से टूट कर गिरते हैं और खड्गों से कटकर कई † लगामों और कई नगारों के टुकड़े गिरते हैं, कपाल कटते और ललाट से भिन्न होकर लाल नेत्र उछलते हैं और लंबी गर्दनों के टुकड़े होते हैं और इसी प्रकार गाल और १ हंसुली की हड्डियें कटती हैं ॥ ६२ ॥ २ कई कछवाहे कूकते कई हूकते कई कलेजों को फूंकते और कई छुपते हैं इस जगह ३ हाथियों के दान सूख कर अप्सरायें गाने में तान चूकती हैं कई मुकुट छिद कर मस्तक से डिगते हैं और ४ घोड़ों की आड में टिकते हैं कितने ही थककर गिरते हैं और कई आगे बढकर ५ तरवार की धार रूपी अग्नि में सिकते हैं ॥ ६३ ॥ ६ सूर्य की उपमा के समान बीर लोग कोप में जलते हैं त्यौंही तोपें चलती हैं तहां बारूद की बडी ज्वाला प्रज्वलित होती है सो दीपमाला के समान दीखती है कई मल्ल युद्ध की याचना करते हैं सो घोड़ों की ताप में ७ जलते हैं अर्थात् पैदल होकर मल्ल युद्ध करते समय घोड़ों की टाप से मारे जाते हैं अथवा ताप में घोड़े जलते हैं कई बीर ललकार कर युद्ध करते हैं और डाकिनियां डकार लेकर नाचती

सजैं रंजैं भजैं न नीरके अनीरके भजैं ॥
तनैं प्रहार लुत्थि लार मार मार के भनैं ॥
घनैं घुमाय घोर घाय बायमत्तसे बनैं ॥ ६५ ॥
थपैं प्रपान प्रान केक ज्ञान कानपैं जपैं ॥
बिसार ज्यौं अपार बेग धार सम्मुहैं धपैं ॥
छवैं छलंगि छोनि हैं दुसार संगि गैं दबैं ॥
फवैं अगोट चंड चोट ढाल ओट के ढबैं ॥ ६६ ॥
सनंकि चौंकि चिल्हनी भनंकि गिद्धनी भ्रमैं ॥
खमैं घटाग खाग शेषभाग नागके नमैं ॥
करैं अनेक दाव केक पाव अग्गही परैं ॥
झरैं प्रसून भूरि भीर वीर अच्छरी वरैं ॥ ६७ ॥
मिलैं अभीत जंपि जीत पीलु बीतें दे पिलैं ॥
खिलैं सपान खेचरी भयान भूचरी मिलैं ॥

---

हैं ॥ ६४ ॥ कई वीर पूर्ण घमंड से गर्जना करते हैं तहां कायर लोग नूर छोडते हैं कई वीर सजेहुए १ शोभित होते हैं और २ पराक्रम वाले नहीं भगते किंतु पराक्रम हीन भगते हैं प्रहारों को ३ फैलाकर लोथों के साथ कई मुंड मार मार करते हैं [यहां लोथ के साथ मुंड का ऊपर से अध्याहार होना है] बहुतेरे घोर घावों से घूमकर ४ वायड़े (वादी में आनेवाले, पवन लगकर शीत में आनेवाले) के समान बकते हैं ॥ ६५ ॥ कितने ही प्राणों का प्रयाण होते समय उनके ५ कानों में गीता शास्त्रोक्त ज्ञान सुनाते हैं इसी प्रकार तरवारों के अपार वेग को भूलकर उन (तरवारों की ६ धाराओं के सन्मुख ७ दौड़ते हैं. ८ घोड़े मलंग लगाकर भूमि को छाते हैं और बछियों से दोनों बाजू फूट कर ९ हाथी दबते हैं. आगे की भयंकर चोट से शोभित होकर कई ढालों की आड से ठहरते हैं ॥ ६६ ॥ चीलहें चौंक कर उडती हैं और गिद्धनियें पंखों को बजा कर भ्रमती हैं. घटा की अग्नि (बिजुली) रूपी तरवारें १० चमकती हैं और शेषनाग के ११ फणों का भाग झुकता है. कई वीर अनेक दाव करते हैं और उनके पैर आगे ही पड़ते हैं १२ फूलों की बहुत भीड़ (बहुत फूल) बरसती है और अप्सराएं वीरों को बरती हैं॥६७॥कई वीर विजय होना कहकर निर्भय होकर मिलते हैं तहां १३हाथियों को १४हूलकर

स्वसैं नसैं अनेक सूर केक हुल्लसैं हसैं ॥
घिसैं कितेक नाक केक [1]नाक जायकैं बसैं ॥ ६८ ॥
थरत्थरी [2]थिराहु पिक्खि तेगकी तरत्तरी ॥
वरब्बरी लगै न जास फग्गकी [3]चरच्चरी ॥
छगच्छगी छछक्क डह्ह [4]कोलकी डगड्डगी ॥
झगज्झगी [5]दवग्गि दग्गि [6]नाकलौं [7]टगट्टगी ॥ ६९ ॥
खरीखरी अघाय खाय के परे [8]करी करी ॥
घरीघरी घुमाय जाय डाकिनी डरीडरी ॥
लजेलजे लुकैं लुभाय भीरु के भजे भजे ॥
सजेसजे सिपाह लेत मारदै मजे मजे ॥ ७० ॥
बटेवटे पिसाच [10]बुंक फिप्फरे फटे फटे ॥
कटेकटे गहैं कलेज नाँ गहैं नटेनटे ॥
[11]सचीसची भिरैं सम्हारि [12]बाहिनी बचीबची ॥
नचीनची फिरैं निहारि जुग्गिनी जचीजची ॥ ७१ ॥

चढाते हैं सोते हुओं पर खेचरियां (देवी की मांस खानेवाली दासियां) प्रसन्न होती हैं और भूचरियां (देवी की दासियां विशेष) भयानक होकर मिलती हैं अनेक क्रूर सिसकते और मरते हैं और कई प्रसन्न होकर हंसते हैं कितने ही भूमि पर नासिका को घिसते और कितने ही १ स्वर्ग में जाकर बसते हैं ॥ ६८ ॥ तरवारों की तड़ातड़ को देखकर २भूमि धूजने लगी जिस तड़ातड़ की बराबर फाग की ३ डंडेहर (गेहर) भी नहीं लगती रुधिर की पिचकारियां छिड़कने लगीं और४वराह की दाढ हिलने लगी ५दावाग्नि लग कर झगझगाहट करने लगी जिसको देखने को ६स्वर्ग पर्यंत ७टगटगी लगगई अर्थात् अनिमेष होकर देखने लगे ॥ ६९ ॥ योगिनियें खड़ी खड़ी गिरे हुए ९ बहुत हाथियों को खाकर ८ तृप्त होने लगीं घड़ी घड़ी में घूमकर मारे जाने के भय से डाकिनियें डरी डरी जाने लगीं कितने ही कायर जीने के लोभी होकर भगने लगे और कई लज्जित होकर छुपने लगे सजेहुए सिपाही मार देकर मजा लेने लगे ॥ ७० ॥ फटेहुए फेफरों और१०बूकों (गुरदों) को पिशाच बांटने लगे और कटेहुए (वीरों के) कलेजों को लेने लगे किंतु देने में इनकार करनेवालों (कायरों) के कलेजे नहीं लेते १२ बची हुई सेना ११ इकट्ठी होकर

धकेधके तरात लोह छोहमैं छकेछके ॥
थकेथके गिरैं[2] कुथाल ढालतैं ढकेढके ॥
कढे कढे किरंत क्लोमं[3] बक्त्र[4] के बढेबढे ॥
गढेगढे गडंत गिद्ध लुत्थिपैं चढेचढे ॥ ७२ ॥
मिचीमिची अनेक अंखि सोनमैं[5] सिचीसिची ॥
भिचीभिची भुजा भ्रमंत अंतरी[6] इचीइचीं[7] ॥
कुपेकुपे जुरैं कितेक रंगमैं रुपेरुपे ॥
लुपेलुपे लखात पाप धारतैं धुपेधुपे ॥ ७३ ॥
अनीअनी अरैं घटा कि घुम्मरी[8] घनीघनी ॥
जनीजनी लुभात आत अच्छरी[9] बनीबनी ॥
भईभई भनैं बिभिन्न के करैं दईदई ॥
नईनई रचंत रारि जोध जे जईजई ॥ ७४ ॥
मुरेमुरे मरैं कुभांति देखिबे दुरेदुरे[11] ॥
धुरेधुरे बजंत बंब ढोलके दुरेदुरे[12] ॥
हिलेमिले बढैं कितेक खीजमैं खिलेखिले[13] ॥
भिलेभिले भुकैं अनेक सांगि[14] तैं सिलेसिले ॥ ७५ ॥

---

सम्हल कर भिड़ने लगी तहां याचना करती हुई योगिनियां नाचती हुई फिर-ने लगीं ॥७१॥ १क्रोध में उफनेहुए वीर चढ चढ कर शस्त्र लड़ाने लगे और थके हुए वीर ढालों से ढकेहुए २ बुरी तरह से गिरने लगे निकली हुई ३तिल्लियां और कटेहुए४मुख बिखरने लगे और लोथों पर चढेहुए गिद्ध गाढे गडने लगे॥७२॥ मिचेहुए अनेक नेत्र५रुधिर में सिंचने लगे भिची हुई भुजाओं में भ्रमती हुई६आंतें ७खिचने लगीं कई वीर युद्ध में रुपकर कोप करके जुड़नेलगे तहां तरवारों की धाराओं से धुप कर पाप लुपेहुए दीखनेलगे ॥ ७३ ॥ सेना की अणी से अणी (अग्रभाग) अड़ती है सो मानों ८ घुमडी हुई घटाएं जोर से भिड़ती हैं प्रत्ये-क अप्सरा९दुलहिन बन बन कर आती है सो विवाह की वार्ता होचुकी ऐसा कहती है और १० कई कटे हुए दैव दैव पुकारते हैं विजय पानेवाले वीर नया नया युद्ध रचते हैं ॥ ७४ ॥ पीछे मुड़नेवाले कई ११ छुप छुप कर देखने के लिये बुरी तरह से मरते हैं १२ लुढकतेहुए ढोल और नगारे बुरे बुरे बजते हैं. कितने ही क्रोध में१३फूले हुए वीर हिले मिले बढते हैं और १४ बर्छियों से विधे हुए कई वीर ठहरते ठहरते झुकते हैं ॥ ७५ ॥ मझार रूपी

त्रसेत्रसे फिरैं मलार राहुके ग्रसेग्रसे ॥
लसेलसे लखैं तमास धुज्जटी हसेहसे ॥
कढेकढे जुरैं कितेक चंडिका चहेचहे ॥
वहेवहे फिरैं वपा सु गिद्धनी गहेगहे ॥ ७६ ॥
झटक्कि इक इक्कको पटक्कि वज्र्लौं परैं ॥
खटक्कि खग्ग खुप्परी अटक्कि पग्ग उत्तरैं ॥
दरक्कि छत्ति देखि यौं भरक्कि जैपुरे भजैं ॥
करक्कि संधि कंकटी बरक्कि बाढ के बजैं ॥ ७७ ॥
लचक्कि सेस संकुली भचक्कि भुम्मि बिक्खरैं ॥
मचक्कि पिट्ठि कामठी गचक्कि पंकमैं गिरैं ॥
सिलग्गि सोरकी सिखा फुलिंग फैलते बमैं ॥
मनोज्ञ मुंड मालिका रचैं रु कालिका रमैं ॥ ७८ ॥
खिरंत दंत कर्त के करंत हंत दिग्गजी ॥
गिरंत शृंग मेरु की भरंत स्वास भाभजी ॥
कृपीटि खीन के धुनीन कोपके कृसानुव्है ॥

राहु के ग्रसेहुए कई पुरुष १डरेहुए फिरते हैं. २ उल्लास युक्त होकर ३ शिव हंसते हुए तमाशा देखते हैं चंडी के चाहे हुए ऊपर कढ़ेहुए कई वीर जुड़ते हैं गिद्धनियों से गहीहुई ४ मज्जा पट्टी बही फिरती है ॥ ७६ ॥ एक दूसरे को झटका देकर वज्र के समान पड़ते हैं खोपरी पर ५तरवार खटक कर उसके अटकने से ६ पगड़ी उतरती है. इस प्रकार देखने से छाती फट कर जैपुरवाले चमक कर भगते हैं ७ कवच की संधि फड़क कर तरवार की धारा के बजने से तूटती है ॥ ७७ ॥ शेषनाग के पीठ की ८ हड्डी लचक कर भचक लगने से भूमि बिखरती है ९ कमठ की पीठ चमक कर १० कीचड़ में गिरती है. बारूद की ज्वाला सिलग कर फैलते हुए ११ अग्नि कणों को १२ उगलती है १३ शिव के अर्थ सुंदर मुंडमाला रचकर काली क्रीड़ा करती है ॥ ७८ ॥ १४ पतियों के दंत खिरने से १५ दिशाओं की हथनियां १६ खेद करती हैं श्वास भर कर गिरते हुए वीरों ने मेरु पर्वत के शिखरों के गिरने की १७भ्रांति धारण की अथवा सुमेरु के शिखर गिरने से उस सुमेरु की सभा (देवसभा) भगी उस युद्ध में लगी हुई २० अग्नि के कोप से कई १९ नदियां १८पानी से क्षीण

दुरयो बितान[1] धुंधि भानु दीह सीतभानु[2]ऽहै ॥ ७९ ॥
रजोमई तमोमई भटालि[3] भीर भू भई ॥
बिमान जाल[4] देवतान ताल रीझिकैं दई ॥
धसैं छुरी दुसार बीर पार नीर धारसी ॥
स्वसैं उतंग के परे मतंग[5] भुल्लि सारसी[6] ॥ ८० ॥
समुद्र सत्त७ लै हिलोर ओरओर उप्फनैं ॥
भनैं सिराह[7] चंद्रभाल काल कल्पको[8] बनैं ॥
अनंत[9] माँहिं अंत लै उडंत चिल्ह चंग[10]ऽहै ॥
हनंत हत्थ अंग के भनंत मत्थ भंगऽहै ॥ ८१ ॥
बितंड[11] बाटिकान[12] दंत[13] हस्तिदंत उप्परैं ॥
किरे सु कुंभ[14] कोहले पैलांडु[15] घंट निक्करैं ॥
कटंत सुंडि ककरी[16] प्रवृत्ति पाँथ पीन[17]के ॥
किलासनास[18] ईषिका रु आलु अंखि कीनके ॥

---

होगई. धुंधि के १ फैलने से सूर्य छुपकर दिन के २ चंद्रमा के समान होगया ॥ ७९ ॥ ३ वीरों की पंक्ति की भीड़ से भूमि पर धूल और अंधेरा छागया. विमानों के ४ समूहों में से देवताओं ने प्रसन्न होकर ताली बजाई वीरों की छुरियां जल की धारा के समान दोनों तरफ पार होती हैं कितने ही पड़े हुए ऊँचे ५(*) हाथी ६ प्रसन्नता की(†)बोली भूलकर सिसकते हैं ॥ ८० ॥ सातों समुद्र हिलोरे लेकर चारों दिशाओं में उफनते हैं ७ शिव प्रशंसा करते हैं और ८ प्रलय का समय बनता है ९ आकाश में आंतें लेकर चीलें १० पतंग (गुडी) होकर उड़ती हैं. हाथ अंगों को काटते हैं अथवा कितने ही कायर छाती कूटते हैं और कई मस्तक कटेहुए भी बोलते हैं॥ ८१ ॥ ११ हाथियां रूपी १२ बगीचों में हाथियों के दन्त उखड़ते हैं सोही १३ मूले होकर उछलते हैं १४ कुंभस्थल गिरते हैं सोही कूष्मांड (कोळे) हैं १५ घंटा है सो ही कांदे हैं, सुंडें कटती हैं सोही १७ पानी की पिलाई हुई पुष्ट १६ काकड़ियां हैं १८ ककोड़ा

(*) लीलावती में गणेश को मतंगानन लिखा है और शारदी नाममाला में हाथी का नाम मतंग लिखा है. यथा—'मतङ्गः कुंजरः करी'॥

(†) डिंगळ भाषा में हाथी की प्रसन्नता की बोली का नाम सारसी है और मतांतर से सुंड के इधर उधर पलेटा लगाने को भी सारसी कहते हैं.

कटिल्ल[1] कर्णिकावली भटा हृदावली[2] भये ॥
अरिष्टके[3] अपष्ठ[4] वृंद क्लोम[5] कंद उन्नये ॥
वनैं अरी[6] पलास कान अंदु[7] नागवल्लरी ॥
कलेज पीलुपर्णिका[8] कसेर तोरई करी ॥ ८३ ॥
बनात यौं अनेक प्रेत साक व्यंजनावली[9] ॥
कूंपान[10] या प्रकार मारकी मल्लारकी चली ॥
कहैं कितेक हाय माय गाय काय के गहैं ॥
लहैं कैंपाय[11] लाय के घुमाय घाय के सहैं ॥ ८४ ॥
चहैं वै[12] आय जैपुरेस गैपुरेसैं[13] साँकरैं ॥
मल्लार भीमसेनकी गल्लार गंजि को लरैं ॥
इतैं प्रबुद्ध[14] रामभूप क्रुद्ध जुद्ध यौं मच्यो ॥
सुनौं समस्त प्रीति कैं उतैं जु रीतिकैं रच्यो ॥ ८५ ॥

---

(फणविशेष) के समान हाथियों के नेत्रों के गोलों का नाश होता है और आंख की पुतलियां ही आलू हैं ॥ ८२ ॥ १ सूंड के अग्र भागों की पंक्ति ही करेलों की पंक्ति है २ हृदयों की पंक्ति ही सोही बैंगन हैं ३ लहसुन के समान ४ अंकुश का अग्रभाग है ५ लिंडी ही जमीकन्द है ६ हाथियों के कान ही अरुई (अरवी) के पत्ते हैं ७ जंजीरें ही नागरबेलें हैं ८ कलेजे ही पीलुपर्णी (दाख की बेलें) हैं और हाथी की पीठ की लंबी हड्डी (रीढ़ या बांस का हाड़) ही तोरई (तुरई, तोरनी या तोरों) है ॥ ८३ ॥ इस प्रकार कई प्रेत ९ भोजन के पदार्थों की पंक्तियां बनाते हैं. मल्लार का १० नृत्य इस प्रकार की मार के साथ चला तहां कितने ही 'हाय माता' और कितने ही 'मैं तेरी गऊ हूं' ऐसा कहते हैं और कई वीर शरीरों को पकड़ते हैं और कई वीर अग्नि के ११ कठोरपन को सहते हैं और कितने ही घाव सहते हैं ॥ ८४ ॥ १३ हस्तिनापुर के पति (दुर्योधन) रूपी जयपुर के पति को १२ आय सकड़ाई में गिरा तब वहां भीमसेन रूपी मल्लार की गर्जना को दबाकर कौन लड़े अर्थात् कोई नहीं लड़ सका १४ हे बुद्धिमान् राजा रामसिंह इधर तो क्रुद्ध होकर इस प्रकार का युद्ध मचा और उधर (दूसरी ओर) जिस प्रकार युद्ध मचा सो प्रीति पूर्वक सुनो (इन छंदों में प्रायः 'कर्णाकरी गर्मागर्मी, धके धके, धके धके' आदि एक-से शब्द दो दो शब्द आये हैं सो अपने अपने विषय की अधिकता बताने के लिये वीप्सा के अर्थ में हैं) ॥ ८५ ॥

॥ षट्पात् ॥

उत जैंपुर मग रुक्कि त्वरित तंते गंगाधर ॥
उद्धत वग्गन खैंचि हंकि सम्मुह दिय *हैवर ॥
†मंडलग्ग झारि मार लुत्थि पर लुत्थि बिलग्गिय ॥
मित्र मित्र मनु मिलिय बहुत सहि सहि ‡बिरहग्गिय ॥
तरवारि तरक्कि बज्जत §तुमुल भरक्कि मुंड भेजा कढत ॥
औरुन अनार कन जिम ¶उदक उतरि उतरि बीरन चढत ॥८६॥
पुनि पुनि कंपत[1] पहुमि बाढ पुनि पुनि रन बज्जत ॥
पुनि पुनि छुट्टत प्रान गिरत पुनि पुनि भट गज्जत ॥
पुनि पुनि गिरत पटैत किरत पुनि पुनि झारि कंकट ॥
निज जय पुनि पुनि भनत बनत पुनि पुनि बट उब्बट[2] ॥
पुनि पुनि कपाल फुट्टत पिहुल[3] भर[4] आलुक[5] पुनि पुनि भपउ ॥
आमेरनृपति अंधक[6] उपम गंगाधर[7] गंजन गयउ ॥ ८७ ॥
सीकरपति सिवसिंह तमकि[8] आयउ हरोल तब ॥
मध्य जट्ट रविमल्ल[9] ओट चंदोल कुंम्म[10] अब ॥
सेखाउत सिर प्रथम धार झारिय गंगाधर ॥
अतुल तुमुल उल्लसिय हसिय नारद हर हरहर[11] ॥
फुल्लिंग[12] कुपित अंखिन फुरत जुरत मत्त दुवर सिंह जिम ॥
असि झारि रचिय सेखाउतहु पुरुखारथ पारथ प्रतिम[13] ॥८८॥

॥ दोहा ॥

---

* घोड़े † मण्डलाग्र (खड्ग) ‡ विरहाग्नि § भयंकर ¶ दाड़िम के कणों के समान कायरों का पानी उतर कर वीरों को चढता है ॥ ८६ ॥ 1 कवच गिरते हैं 2 मार्ग और बिना मार्ग 3 बहुत कपाल 4 भार 5 सर्प (शेष) को 6 अंधक राक्षस रूपी आमेर के राजा ईश्वरीसिंह को मारने के लिये 7 शिव रूपी तांत्या गंगाधर गया ॥ ८७ ॥ 8 क्रोध करके 9 सूर्यमल्ल जाट बीच में होकर 10 ईश्वरीसिंह इन की आड में चंदोल में (पीछे) हुआ 11 महाट्टहास्य करके 12 अग्निकण 13 अर्जुन के सदृश ॥ ८८ ॥

लग्गी सीकर नाहकौं, तीन३ कठिन तरवारि ॥
सुभर गिरे घायल त्रिसय३००, मरे सट्ठि६० बहु मारि ॥८९॥
न लखिसक्यो घन अंतरित, अक्कहु पहुँच्यो अस्त ॥
तब मुरि मुरि भट उत्तरे, सिबिरैन निजन समस्त ॥ ९० ॥
कमलपत्र लगि संकुचन, घूकन मंडिय घोर ॥
सायंकृत्य बिधान सब, रचन लगे दुहुँ ओर ॥ ९१ ॥
हुलकर१ माधव२ हड्ड३हू, करि कालोचित कर्म ॥
उट्ठि बहुरि लैलै अंसन, मिले कहन रन मर्म ॥ ९२ ॥
कति मरहट्ठ प्रसारकौं, बिचरे पुब्बहि बीर ॥
मग जैपुर तिन कौं मिली, आवत रसति अधीर ॥ ९३ ॥
ताकी संग जु हे तिनहिं, आनैं गहि बल अंत ॥
हुलकर सन अक्ख्यो हुलसि, आपन रसति उदंत ॥ ९४ ॥
जब हुलकर जे रसति जन, आनैं अंननि उतारि ॥
श्रवन१ नक्क२ तिनके सरिसैं, बहि रु दिन्न बिडारि ॥ ९५ ॥
करन बंध मग रसति क्रम, इत भखार किय एह ॥
पंच सहँस५००० दल उत पिल्ल्यो, खुरन बिथारत खेह ॥९६॥
संभरपुर लग तिहिँ समय, ढुंढाहर लिय लुट्टि ॥
इम जैपुर जनपद असह, फोजन हौरव कुट्टि ॥ ९७ ॥
इत बगरू निसैं आगमन, हुलकर पैर छल हेरि ॥
कूरम नहिँ कढिजानकौं, दियउ छबीनौं फेरि ॥ ९८ ॥

॥ ८९ ॥ १ संघ से छायाहुआ २ सूर्य भी बस पुल कों नहीं देख सका और अस्ताचल को पहुंचा ३ डेरों में ४ अपने सब लोगों सहित ॥ ९० ॥ ९१ ॥ ५ समय के उचित कार्य ६ भोजन ॥ ९२ ॥ ७ तृण काष्ठ (घास लकड़ी) आदि लाने को ८ पहिले ही बढ़े थे ॥ ९३ ॥ ९ वृत्तान्त ॥९४॥ १० रसद लानेवाले लोगों को गाड़ियों से उतार कर लाये ११ क्रोध सहित कान और नाक काट कर निकाल दिये ॥९५॥ सेना १२ भेजी ॥९६॥ १३ देश में १४ हाहाकार शब्द ॥ ९७ ॥ १५ रात्रि के आने पर १६ शत्रु का छल देख कर १७ ईश्वरीसिंह नहीं भागजावै इस कारण ॥ ९८ ॥

जामिक अन जागत रहे, सेन इतर[2] रहि सोय ।
इहिं अंतर अंभून[3] उफनि, तूटन लग्गे तोय[4] ॥ ९९ ॥
पानी छुट्टत उदयपुर[5], आनि चमक्किय अक्क[6] ॥
कालोदित[7] उठि कृत्य करि, चढे बहुरि हुव चक्क[8] ॥१००॥

॥ षट्पात् ॥

हुलकर इत हय चढिय व्यूह[9] कंकट[10] करि निज बल ॥
उत जैपुर अधिराज चढिग गजराज चलाचल[11] ॥
ए उत्तर मुख अडर वे सु दक्खिन मुख ओपत ॥
खुंदि धरनि खर खुरन उरन आयुध आरोपत ॥
झरि बाढ बाढ दव गाढ झगि छिति उल्मुक[12] लागि उच्छलन
गांडिव बजाय डारिय गजब जनु[13] पांडव खांडव ज्वलन[14]।१०१।

॥ दोहा ॥

ततेकों करि मुख्य तँहँ, समर भार धरि सीस॥
इक्क अनी चंदोल[15] पर, पठई हुलकर ईस ॥ १०२ ॥
जैपुरपति चंदोल जँहँ, हे नौरव[16] कछवाह ॥
गंगाधर तिन बिच गरजि, पक्खिस्यो प्रचुर[17] सिपाह ॥१०३॥

॥ षट्पात् ॥

गंगाधर धसि गयउ काटि चंदोल नरूकन ॥
किन्नँ टूकन टूक कुंत असि सर बंदूकन ।
कतिक बचे भाजि कढिय उदधि[18] कूरम दल अंतर ॥
मकर अग्ग जिम मीन[19] त्रसित तिम लखत दिगंतर ॥

---

१ पहरायत २ अन्य ३ मेघ बड़ कर ४ जल गिरने लगा ॥ ९९ ॥ ५ उदयाचल पर ६ अर्क (सूर्य) ७ उदय समय के कार्य ८ चक्र (सेना ॥ १०० ॥ ९ व्यूह रचना करके १० कवच युक्त की ११ चलते हुए पर्वत के समान हाथी पर १२ अंगीरे (निर्धूम अग्नि) १३ मानों अर्जुन ने खांडव वन में १४ अग्नि डाली ॥ १०१ ॥ १५ पीछे की सेना पर ॥ १०२ ॥ १६ नरूका १७ बहुत सिपाहों से ॥ १०३ ॥ १८ कछवाहे के समुद्र रूपी सेना में मगर (घड़ियाल) से १९ मच्छी डर कर जावै तैसे.

कूरम हरोल केतनं[1] द्विरद जिहिं अग्गैं कटिगय सजव[2] ॥
[3]तंते तुरंग तत्ते तमकि भयो अरिन बिच प्रलय भव[4]॥१०४॥

॥ दोहा ॥

सेना अंतर व्यूह बिच, लुट्टे सकट सलील[5] ॥
मारे तोपन कानमैं, कठिन अयोमय[6] कील ॥ १०५ ॥
मथ्यो कटक तंते मरद, मनु गोपी दधि मट्ट ॥
कूरम लखि बुंल्ल्यो चकित, जब हरोल सन जट्ट ॥१०६॥

॥ षट्पात् ॥

तबहि जट्ट रविमल्ल पलटि आयो सहाय पर ॥
जिम गज संकट जानि चपल पन आनि चक्रधर ॥
अडर भरतपुर ईस तिमहि हंक्यो रन तंडंत ॥
मंडत आयुध मेह खूब खंडन अरि खंडत ॥
अति जोर हरत मरहट्ट असु[10] रोरं[11] करत खगराज रय[12] ॥
बिहंनन[13] प्रहार लघु तूल बिधि गंगाधर सु पलाय[15] गय ॥१०७॥

॥ दोहा ॥

सह्यो भलैंही जट्टनी, जाय अरिष्ट[16] अरिष्ट ॥
जिहिं जाठर[18] रविमल्ल[19] हुव, आमेरंन[20]को इष्ट ॥ १०८ ॥

॥ षट्पात् ॥

सूरजमल्ल सजोर मुररि मारे मरहट्ठे ॥
मिलत बैंभु[21] फन मेटि नाग[22] आतुर गति नट्ठे ॥

१ आगे की सेना में निशान के हाथी थे जिन से भी आगे बढ गये २ शीघ्र ३ गंगाधर तंते के ताते घोड़ों को खींचकर ४ शिव ॥ १०४ ॥ ५ लीला (खेल) सहित ६ लो-हे की कीलें ॥ १०५ ॥ ईश्वरीसिंह ने चकित होकर सूर्यमल्ल जाट को हरावल से ७ बुलाया ॥ १०६ ॥ ८ विष्णु भगवान् ९ गर्जना करता हुआ १० प्राण ११ भय १२ गरुड़ के वेग से १३ पिनाक के प्रहार से तुच्छ १४ रुई की भांति १५ भागगया॥१०७॥ हे जाटनी तू ने १६ सूतिकागृह (जापे के घर) में जाकर भले ही १७ दुःख सहा कि जिस के १८ उदर में १९ सूर्यमल्ल २० आमेरवालों का इष्ट हुआ ॥१०८॥ २१ जैसे फणों के साथ विष्णु भगवान् की भेट होते ही २२ काली नाग

परे कुगापै पंचास५० अठ्ठ उत्तर सत१०८ घायल ॥
दीनौं दक्खिन ठेलि तुमुल[2] कीनौं रिस तायल[3] ॥
भय टारि नरूकन थप्पि थिर पुनि कूरम चंदोल पर ॥
हरवल्ल अप्प आयउ हुलसि मिहिर[4]मल्ल गहि जय गुमर[5]॥१०६॥

॥ दोहा ॥

बहुरि जट्ट मल्लार सन, लरन लग्यो हरवल्ल ॥
अंगद ह्वै हुलकर अर्यो, मिहिर[6]मल्ल प्रतिमल्ल ॥ ११० ॥
रदन[7] मध्य रसना रहत, इम संकट कछवाह ॥
अंतर[8] चाहत साम[9] अब, लेत न रन जय लाह ॥ १११ ॥

॥ षट्पात् ॥

धरनि फट्ट धसमसत कंपि कसमसत कुलाचल[10] ॥
दिस दिस लोहितैं[11] लिपत छिपत जुज्झत दोऊ२दल ॥
इहिं अंतर आसार[12] प्रचुर पुनि रचिय पयोदन[13] ॥
चहलपैंहल[14] चतुरंग दहल[15] पानिय चहुँ४कोदन[16] ॥
बुल्ल्यो मलार तँहँ दुवर२ नृपन पर अप्पन नहिं सुधि परत॥
तुम अलप सत्थ मम ढिग रहहु भटन भिन्न रक्खहु लरत ।११२।

॥ दोहा ॥

बुंदियपति१ यह सुनि बचन, सत१०० सादिय[17] लिय संग ॥
हरजन२ ईतर अनीकलै[18], रह्यो भिन्न रुपि रंग ॥ ११३ ॥
हयसत१०० रक्खे माधवरहु, लौ इतरन जय लीन ॥

---

आतुर होकर भागा तैसे भगे १ मुरदे २ भयंकर युद्ध ३ क्रोध में तपाहुआ सूर्यमल्ल विजय का ५ घमंड करके ॥ १०९ ॥ ६ सूर्यमल्ल से प्रतिमल्ल के समान लड़ने लगा ॥११०॥ ७ दांतों के घेरे में जीभ रहै तैसे ईश्वरीसिंह सेना घेरे में रहा ८ मन में ९ साम उपाय (मिलाप) ॥ १११ ॥ १० पुराणों के से जिस पर्वत का पृथ्वी के चारों ओर घेरा है उस का नाम कुलाचल है ११ रुधिर से पोती हुई दीखती है १२ बहुत मेघ धारा १३ मेघों ने १४ सेना से भीग कर तर होगई १५पानी का भय १६ चारों दिशाओं में हुआ॥११२॥१७ सवार १८ अन्य सेना को लेकर ॥ ११३ ॥

सिवाई२हु सिवब्रह्महर, कुम्म पृथक रन कीन ॥ ११४ ॥
लंब१ सिवा१ अरु टोडरी१, अधिप मिले त्रय३ आनि ॥
तिन्ह गोगाउत प्रेम३ लै, पृथक जुर‍्यो असि पानि॥११५॥
एक१ हड्ड कूरम उभय२, अनुक्रम बंटि अनीक ॥
स्वामिन हुलकर संग करि, मंड्यो पृथक समीक ॥ ११६ ॥
ज्यौंहिं उदैपुर२ जोधपुर१, कोटा३ के दल३ क्रुद्ध ॥
भिन्न भिन्न रहिकैं भिरे, जैपुरपति सन जुद्ध ॥ ११७ ॥
हुलकरढिग दुव२ भूप रहि, तुमुल रच्यो गहि तेग ॥
पानी आयुध पैज करि, जुट्टन लग्गे बेग ॥ ११८ ॥
भीजी पग्ग सु दूर करि, दै आविक पट टोप ॥
हुक्का पीवत हुलकरहु, कलह ख्रो अति कोप ॥ ११९ ॥

॥ मत्तमृगेन्द्र ॥

खेल सतरंजकी सारि अनुकारँ मल्लार१ निज बीर अग्गैं बढावैं ॥
हड्ड१ प्रतिमल्ल हरवल्ल रचि हल्ल हमगीर बरनीर बुंदी चढावैं ॥
हड्ड सामंतहर नाम हरजन२ सु नृप सचिव लै सेन इक ओर जुज्झैं॥
मेघ आसार भंगकार अंधार मिलि अप्पन रु पार नहि नैंक सुज्झैं१२०
सिवाईसिंह१ कछवाह सिवब्रह्महर मांधवामात्य इक ओर जुट्टे ॥

१शिवब्रह्म के वंश वाला ॥११४॥२लांवा और सेवा ये दोनों नगरों के नाम हैं ३प्रेमसिंह ॥ ११५ ॥ जुदा ४ युद्ध रचा ॥ ११६ ॥ ११७ ॥ ५होड (प्रतिज्ञा) करके ॥ ११८ ॥ ६ ऊन वस्त्र का ॥ ११९ ॥ जैसे सतरंज के खेल में एक प्यादी के दूसरी का जोर बना रहता है तब वह आगे बढती है (जोर बना रहने से अगली प्यादी मारी नहीं जाती) इसीके ७ सदृश मल्लार ने अपने वीरों को आगे बढाये हाडा उमेदसिंह ८ उद्धत मल्ल होकर हरोल में (आगे) हिम्मत के साथ हल्ला करके बुंदी को श्रेष्ठ नीर चढाता है और सामंतसिंह के वंश वाला हरजन नामक हाडा उमेदसिंह का सचिव सेना लेकर एक ओर लड़ने लगा ९ मेघ धारा से १० भयंकर अंधेरा होकर अपना और पराया कुछ नहीं दीखा ॥ १२० ॥ ११ माधवसिंह का मंत्री शिवब्रह्मपोता सवाईसिंह कछवाहा भी

तीन ३ कछवाह खंगारह लैरु इत गोगेहर प्रेमर करवालैं कुट्टैं ॥
रान जगतेस कॅटकेस इत संभु१ अरु साहिपुर भूप उम्मेद२ रुप्पे
साँचिवि गुलाब३ अरु देवगढ कंत जसवंत४ पुनि बेघम पँ मेघ५
कुप्पे ॥ १२१ ॥

जोधपुर सेनपति सेर१ अरु सेर२ मनरूप३ कल्यान४समसेर झारा।
यौं अखैराम१ कोटेस कटकेस रन मेरुं मन सेस फन पेसिं ढारैं ॥
कुंतं असि हत्थ मिलि बत्थ कॅति सत्थ गाति पॅत्थ तॅति मत्थ सि-
व अॅत्थ अप्पैं ॥
भीम अनुकौरि गज पारि धक धारि कति मारि तरवारि थिर
रारि थप्पैं ॥ १२२ ॥

नीर अरु छीर निभं धीर कति बीर हमगीर मिलि तीरकारि भीरटारैं
काल बिकराल कति ज्वाल दग लाल अरि साल भरि फाल ग-
जद्दालैं ढारैं ॥
भीरु भय देत गिलि गोदं पल लेत श्राति हेत करि खेत बिच प्रेतनच्छैं

---

एक ओर लड़नेलगा तीन १ खंगारोत कछवाहों को लेकर २ इधर गोगावत प्रेमसिंह ३ तरवार मारनेलगा राणा जगत्सिंह के ४ सेनापति शंभुसिंह और शाहपुरा का राजा ५ उमेदसिंह ये दोनों इधर खड़े हुए ६ राणा के सचिव का पुत्र गुलाबसिंह और देवगढ का पति जसवंतसिंह ७ बेघम का पति मेघसिंह ये सब क्रोधित हुए ॥ १२१ ॥ जोधपुर की सेना का पति शेरसिंह दूसरा मनरूप और कल्याणसिंह ये सब तरवार मारने लगे इसी प्रकार कोटा के पति का सेनापति अखैराम युद्ध में ८ मेरु के समान होकर अपने मन से शेषनाग के फणों को ९ पीसने लगा १० भाले और तरवारें हाथों में लेकर ११ कितने ही बाथों के साथ मिलकर १२ अर्जुन की भांति १३ माथों की पंक्ति १४ शिव के अर्घ देते हैं और कितने ही भीमसेन १५ सदृश हाथियों को गिराकर क्रोध करके तरवार मार कर स्थिर युद्ध को स्थापन करते हैं ॥ १२२ ॥ कितने ही वीर हमगीर होकर पानी और दूध के १६ सदृश मिलते हैं और १७ बाणों से भीड़ को हटाते हैं कितने ही भयंकर काल के और अग्नि के समान लाल नेत्र करके शत्रुओं के साथ होकर १८ मलंग लगाकर १९ हाथियों की ध्वजाओं को गिराते हैं अत्यंत स्नेह करके २० मज्जा और मांस लेकर प्रेत युद्धक्षेत्र

